**श्री राम किशन** (जालन्धर शहर—उत्तर पूर्व) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं इस बिल का स्वागत करता हूं। इस के साथ ही मैं आप के ज़रिये मिनिस्टर साहिब की तवज्जो इस बात की तरफ दिलाना चाहता हूं कि इंडिपेंडन्स आने के बाद हम ने शराब की नशेबन्दी के सम्बन्ध में बहुत कुछ स्टैप्स लिये और हम सारे राज्य में प्रोहिबिशन करने जा रहे हैं। लेकिन मुझे अफसोस है कि प्रोहिबिशन होने की बजाए शराब में, खास तौर पर नाजायज शराब में इज़ाफा हो रहा है। डिप्टी स्पीकर साहिबा, थोड़े दिन हुए हम ने अखबारात में इस सम्बन्ध में पढ़ा है। अफयून के ऊपर न सिर्फ हम ने पाबन्दी लगाई बल्कि सारे पंजाब में अफीम बन्द है। लेकिन लैजिस्लेटिव कौंसिल में हमारे फाईनैन्स मिनिस्टर साहिब ने एक सवाल का जवाब देते हुए कहा कि एक साल में 18 मन नाजायज़ अफ़यून पकड़ी गई। 40,000 रुपये की नाजायज़ अफथ्यून पंजाब में स्मगल की गई। डिप्टी स्पीकर साहिबा, जहां तक शराब का ताल्लुक है इस सम्बन्ध में मैं सिर्फ एक दो मिसालें देना चाहता हूं। मैं जालन्धर शहर से रिटर्न हो कर आया हूं। वह एक कैपिटल जैसी जगह गिनी जाती है। जालन्धर शहर की यह हालत है कि वहां कोई मोहल्ला, कोई गली कूचा ऐसा नहीं है जहां आप को सुबह से ले कर शाम तक नाजायज़ शराब जितनी भी कोई लेना चाहे भारी मिकदार में न मिल सके। न सिर्फ यह बल्कि आपने अखबारात में पढ़ा होगा कि तीन चार रोज़ हुए अमृतसर में 18 टीन पकड़े गये थे। ज़ाहिरा तौर पर मिट्टी के तेल के टीन मालूम होते थे लेकिन उन के अन्दर शराब थी। इस शराब की यह हालत है कि इस से क्राइम बहुत बढ़ गया है। मैं ने जिस जालंधर शहर का जिक्र किया उस की यह हालत है कि पिछले दो महीने में हर 10 या 15 रोज़ के बाद वहां कतल हो रहा है शराब की वजह से। वहां काफी मिकदार में शराब मिलती है। उस के मुतालिक वहां रोक थाम नहीं है। इस की खास वजह क्या है इस बात की तरफ मैं आप के ज़रिये मिनिस्टर साहिब की तवज्जो दिलाना चाहता हूं। हम पंजाब में ही नहीं बल्कि सारे देश में प्रोहिबिशन करने का जा रहे हैं। लेकिन जिन के ज़रिये हम प्रोहिबिशन करना चाहते हैं—मेरा कहने का मतलब है पुलिस के ज़रिये अफसरों के ज़रिये—अगर उन्हें हमारी पालिसी पर, हमारे प्रोग्राम पर, हमारी प्रोहिबिशन पालिसी पर फ़ेथ नहीं है तो आप किस तरह प्रोहिबिशन लागू करेंगे ? मैं आप की सेवा में अर्ज़ करना चाहता हूं कि जो प्रोहिबिशन एनक्वायरी कमेटी बैठी और सारी स्टेटों के मिनिस्टरों को इस सम्बन्ध में बुलाया गया तो उन्होंने सारे हिन्दुस्तान की नहीं बल्कि सारी दुनिया की मुख्तलिफ जगहों के बारे में जहां प्रोहिबिशन के तजरुबे किये गये, देखा। मैं तीन चार कंट्रीज़ के सम्बन्ध में अर्ज़ करना चाहता हूं। युनाइटिड स्टेट्स आफ़ अमेरिका में 1919 से ले कर 1932 तक पूरे 14 साल तक प्रोहिबिशन रही। उस प्रोहिबिशन का क्या नतीजा निकला ? वहां सैनेट की एक बिगरमैन कमेटी बिठाई गई। उस ने कहा कि हमारे अफ़सरों को फेथ नहीं। उन्होंने कहा कि यू. एस. ए. के साथ कैनेडा का बार्डर लगता है, इस से इल्लिसिट शराब आती है। जब तक इस पर पाबंदी नहीं लगेगी, जब तक अफ़सरों को फेथ नहीं होगा तब तक यह तजरुबा कामयाब नहीं हो सकता। सैकंड वर्ल्ड वार से पहले अभी रशिया में रैवोल्यूशन नहीं आई थी, जब लैनिन की कम्युनिस्टों की गवर्नमैंट आई तो उन्होंने ज़ोरों से शराबबन्दी लागू की। 1920-21 में लैनिन ने अपनी सुप्रीम कौंसिल को एड्रैस करते हुए कहा कि इसका इस्तेमाल करना

कैपिटल को अपनाना है। 1921, 1922 और 1923 में ऐसे हालात हुए कि रशिया में इस के लिए एक कमेटी बैठी। उन्होंने यह report दी कि यहां के अफ़सरों को इस बात पर विश्वास नहीं। 1925 में वहां की सुप्रीम कौंसिल की एक डिक्री जारी हुई। उस के मुताबक वहां प्रोहिबिशन विदड्रा कर दी गई। नारवे, स्वीडन और आइसलैंड में ऐसा ही हुआ। वहां प्रोहिबिशन दस दस साल बाद खारज कर दी गई। सब से पहले बात यह है कि शराबबन्दी करनी चाहिए। तीन चार रोज़ हुए एक स्टेटमेंट दिया गया कि जहां तक लोगों का शराब पीने से सम्बन्ध है इस को सारे पंजाब में एक साल में 30 करोड़ रुपये की कन्ज़म्पशन होती है। पिछले साल खंडूभाई डेसाई कमेटी बिठाई गई। उन्होंने इस बात की रिपोर्ट दी कि जहां सारे हिन्दुस्तान में जितनी लेबर है उस को 500 करोड़ रुपया वेजिज़ के रूप में मिलता है, वहां उस में से वे 7 करोड़ रुपया शराब पर खर्च करते हैं। यह दलील ठीक है कि सब के ऊपर पाबन्दी लगानी है। लेकिन उस पाबन्दी लगाने के सम्बन्ध में अगर किसी को पहली दफा एक साल की सजा होती है तो दूसरी दफा दो साल की होगी। इस से काम बनने वाला नहीं है। मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि यह सिर्फ कांग्रेस गवर्नमेंट की तरफ से ही नहीं हुआ बल्कि 1925 में जब यहां ब्रिटिश राज था तो उस वक्त की सैंट्रल लैजिस्लेटिव असैम्बली में इत्तिफाक राये से प्रस्ताव पास हुआ, कि हमारी ग्रैज्वली प्रोहिबिशन करने की पालिसी होनी चाहिए। 1925 से 1963 तक 38 साल में हम प्रोहिबिशन नहीं कर पाए, इस की क्या वजह है हमारे इरादे नेक हैं; हम प्रोहिबिशन चाहते हैं। जिन के ऊपर हम यह करने जा रहे हैं, उन्हें इस में फेथ नहीं।

यह बिल बहुत ज़रूरी है लेकिन इस के साथ ही मैं चार पांच चीज़ों की तरफ मिनिस्टर साहिब की तवज्जोह दिलाना चाहता हूं। प्रोहिबिशन एनक्वायरी कमेटी ने अपनी रिपोर्ट के अंदर कुछ रिकमेंडेशन्ज़ की थीं। पहली रिकमैंनडेशन यह थी, जिस को तमाम स्टेटों ने मंजूर किया था, कि जहां तक शराब का सम्बन्ध है इस का न तो प्रेस में, न प्लैट फार्म पर और न ही किसी जगह पर ढंढोरा पीट कर प्रापेगंडा किया जाए। लेकिन मुझे अफसोस है कि पिछले दिनों पहली तारीख को ठेके बदलने वाले थे तो जालन्धर में जगह जगह पर ढंढोरा पीट कर कहा गया कि फलां बोतल की कीमत इतनी कम हो गई है। चुनांचि 31 तारीख को वहां पर यह हालत थी कि ठेकों और शराब की दूकानों पर सैंकड़ों की तादाद में लोग खड़े थे। इस बात पर पाबन्दी होनी चाहिये कि जब हम इस बदी को दूर करने जा रहे हैं तो लोगों को इस तरह से इंड्यूस नहीं करना चाहिये। दूसरी बात यह है कि जितने केस भी शराब के सम्बन्ध में डिस्ट्रिक्ट लैवल पर ट्राई होते हैं उन के लिये ठीक गवाहियां नहीं मिलतीं, अगर मिलती भी हैं तो मैजिस्ट्रेटों के पास एप्रोच की जाती है और पुलिस के पास एप्रोच की जाती है, नतीजा यह होता है कि मुलज़िमों को सज़ा नहीं होती। अगर हो सके तो शराब के केस ट्राई करने के लिये स्पैशल कोर्ट्स बनाई जाएं जहां पर वे लोग एप्रोच न कर सकें और उन को करार वाकई सज़ा मिल पाए। तीसरी बात जो मैं कहना चाहता हूं वह प्रोहिबिशन एनक्वायरी कमेटी की रिपोर्ट में भी आई है और अभी हाल की मीटिंग में भी यह बात तय की गई थी। शराब की इंटर स्टेट स्मगलिंग को रोकने के लियै दस मील के रकबे में पुलिस के स्पैशल सक्वैड बनाए जाने चाहियें।

[श्री राम किशन]

मुझे मालूम नहीं कि इस तरफ सरकार ने कुछ ध्यान दिया हो। इस तरफ जरूर ध्यान देने की आवश्यकता है। इससे एक स्टेट से दूसरी स्टेट में शराब की स्मग्लिंग नहीं हो सकेगी। अगली बात यह तय हुई थी कि एक प्रोहिबिशन एडमिनिस्ट्रेटर मुकर्रर किया जाए। उस एडमिनिस्ट्रेटर की कुछ तनखाह न हो और न ही उस के अमले को कुछ तनखाह दी जाए। जो सोसाइटियां सोशल काम करती हैं उन के अच्छे वर्करों को इस काम के लिये चुना जा सकता है। न सिर्फ एडमिनिस्ट्रेटर बल्कि मैं तो सुझाव दूंगा कि स्टेट लैवल पर एक प्रोहिबिशन बोर्ड बनाया जाना चाहिये। उस बोर्ड में कुछ अफसर भी रखे जा सकते हैं और सोशल वर्कर भी रखे जा सकते हैं। वह बोर्ड लोगों को एजुकेट भी करेगा। प्रोहिबिशन की एनफोर्समेंट के साथ लोगों को इस के लिये तैयार करने के लिये उन को एजुकेट करने की भी ज़रूरत है। डिस्ट्रिक्ट लैवल पर भी प्रोहिबिशन कमेटियां बनाई जानी चाहियें ताकि एनफोर्समेंट के साथ साथ लोगों को एजुकेट भी किया जा सके। इस के साथ साथ प्रोहिबिशन एनक्वायरी कमेटी ने यह भी सुझाव दिया था कि रिसर्च सैंटर खोला जाना चाहिए जो कि इस बात की खोज करे कि अल्कोहलिक ड्रिंकस से किस तरह का नुकसान होता है। और उस को रोकने के लिये किस किस तरह की कार्रवाई की जानी चाहिए। प्रोहिबिशन कमेटियां विलेज लैवल पर भी बल्कि शहरों के मुहल्लों और गलियों की लैवल पर भी बनाई जानी चाहियें ताकि म्युनिसिपल कमिश्नरों को भी इस नेक काम के लिये ऐसोशियेट किया जा सके। अगला सुझाव जो मैं देना चाहता हूं वह यह है कि केसिज़ को ट्राई करने के लिये विटनैसिज़ अच्छी नहीं आतीं। पुलिस वाले गलत से गलत आदमियों को गवाहों के तौर पर पेश करते हैं जिस का नतीजा यह होता है कि केस प्रूव नहीं होते। कारण यह है कि विटनैसिज़ को प्रोटैक्शन नहीं मिलती। विटनैसिज को प्रोटैक्शन देने के लिये भी सरकार को मीन्ज़ अख्तियार करने चाहियें। मोबाइल स्क्वैड बनाए जाएं ताकि वह गांव गांव और दूर दराज़ इलाकों में जाकर लोगों का ध्यान इस तरफ दिलाएं। जिस तरह से हम पंचायतों को मालिया का कुछ हिस्सा देते हैं, अगर उन को यह कहा जाए कि जिस पंचायत के हलके में नाजायज़ शराब नहीं निकलेगी तो उन को कुछ पैसा मदद के तौर पर या इनाम के तौर पर दिया जाएगा तो मेरी समझ में और भी अच्छा होगा। इस से गांव के अंदर यह बीमारी बढ़ने नहीं पाएगी। इस तरह से बढ़ता हुआ क्राइम भी रुक जाएगा। दो तीन स्टेट्स में शराब बन्दी की गई है, गो पूरी तरह से तो नहीं हुई लेकिन काफी हद तक हुई है। मसलन आंधरा में शराबबन्दी की गई है। वहां पर लोगों में एजुकेशन होने के कारण ही इतना काम हो पाया है। अगर सरकार इस तरफ ध्यान देगी तो काफी हद तक सफलता मिल सकती है। प्लानिंग कमिशन की तरफ से नन्दा जी ने सुप्रीम कोर्ट के चीफ जस्टिस को एक चिट्ठी लिखी जिस में उन्होंने लिखा है कि एक रीटायर्ड जज सुप्रीम कोर्ट का दिया जाए जो कि सारे देश का दौरा करे और मालूम करे कि कहां तक हम को शराब बन्दी में सफलता हुई है। अगर नहीं तो क्या कारण हैं और उन को किस तरह से दूर किया जा सकता है। हम ने टार्गेट बनाया है कि तीसरी पांच साला प्लान के अन्त तक देश में प्रोहिबिशन करनी है लेकिन जिस रफतार से हम चल

रहे हैं यह तो प्रोहिबिशन का एक मज़ाक बन कर रह गया है। इस से हमारे फाइनैंन्सिज़ पर भी बुरा असर पड़ता है और लोगों के इख्लाक पर भी बुरा असर पड़ रहा है। एक बात और मैं कहना चाहता हूं वह है तो बुरी लेकिन अगर शराब की कीमत कम करदी जाए तो इल्लीगल डिस्ट्रिलेशन कम हो जाएगी, सैंट्रल विमन क्रिश्चियन टैम्परेंस कौंसिल की मिस मिर्ले सौलामिन आस्ट्रेलियन ऐंटी ड्रिंक्स मैथड्ज़ को स्टडी करने के लिये आस्ट्रेलिया गई थीं, उन्होंने अपनी रिपोर्ट में लिखा कि सारे देश के अन्दर जितनी नाजायज शराब इस्तेमाल की जा रही है इस का दो से तीन फीसदी तक असर स्टूडैंट्स पर भी पड़ने वाला है। स्टूडेंट्स को हम कमिंग् जैनरेशन बनाने जा रहे हैं, इस लिये उन को इस बीमारी से बचाना चाहिये। अन्त में मैं यह कहना चाहता हूं कि मुझे पूरी आशा है कि मिनिस्टर साहिब मेरी बताई हुई बातों की तरफ ध्यान देंगे और इन चीज़ों को मद्देनज़र रख कर सही मानों में इस बिल को लागू करने की कोशिश करेंगे ताकि कुछ मुफीद नतायज निकल सकें।

**एक्साईज़, टैक्सेशन तथा राजधानी मंत्री** : आन ए प्वाइंट आफ पर्सनल ऐक्सप्लैनेशन। हाउस के अन्दर थोड़े दिनों तक हम प्रोहिबिशन के सम्बन्ध में एक बिल लाने का इरादा रखते हैं। जो मैम्बर साहिबान प्रोहिबिशन पर कुछ कहना चाहते हैं अगर उस समय कहें तो ज्यादा अच्छा होगा। इस से अब हाउस का समय बच जाएगा।

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਨਾਮ ਸਿੰਘ** (ਰਾਏਕੋਟ) : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੈਂ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਪੜ੍ਹਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਕਾਮਰੇਡ ਰਾਮ ਕਿਸ਼ਨ ਦੀ ਸਪੀਚ ਨੂੰ ਵੀ ਬੜੇ ਧਿਆਨ ਨਾਲ ਸੁਣਿਆ ਹੈ। ਸਾਡੇ ਮੁਲਕ ਵਿਚ ਜਿਹੜਾ ਸਭ ਤੋਂ ਵੱਡਾ ਨੁਕਸ ਹੈ ਉਹ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਅਸਮਾਨ ਉਪਰ ਪਹੁੰਚਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਪਹਿਲਾਂ ਕਰਦੇ ਹਾਂ ਪਰ ਅਸਲੀ ਨੁਕਸ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਨਹੀਂ ਕਰਦੇ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਸਮਝਦੇ ਹਾਂ। ਇਸ ਕਰਕੇ ਕੋਈ ਲੈਜਿਸਲੇਸ਼ਨ ਵੀ ਜਿਹੜੀ ਇਥੇ ਆਉਂਦੀ ਹੈ, ਉਹ ਕਾਮਯਾਬ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੀ। ਇਸ ਤੋਂ ਅਲਾਵਾ ਕਾਨੂੰਨ ਇਸ ਕਿਸਮ ਦੇ ਬਣਾਏ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਕਿ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਨਿਗਾਹ ਵਿਚ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਇਜ਼ੱਤ ਹੀ ਨਹੀਂ ਰਹਿੰਦੀ। ਇਸ ਬਿਲ ਦਾ ਜਿਹੜਾ ਮਕਸਦ ਹੈ ਉਹ ਇਤਨਾ ਹੀ ਹੈ, ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਿ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਦੱਸਿਆ, ਕਿ ਸਟੇਟ ਵਿਚ ਨਾਜਾਇਜ਼ ਸ਼ਰਾਬ ਨੂੰ ਬੰਦ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ, ਰੋਕਿਆ ਜਾਵੇ। ਇਸ ਮਕਸਦ ਲਈ ਪੰਜਾਬ ਐਕਸਾਈਜ਼ ਐਕਟ, 1914, ਦੀ ਦਫਾ 68-ਏ ਵਿਚ ਜਿਹੜੀ ਤਿੰਨ ਸਾਲ ਦੀ ਸਜ਼ਾ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਬਹੁਤ ਜ਼ਿਆਦਾ ਵਧਾਉਣ ਲਈ ਪ੍ਰੋਪੋਜ਼ਲ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ। ਪਹਿਲਾਂ ਉਸ ਦਫਾ ਦੇ ਮਾਤਹਿਤ ਕਿਸੇ ਉਫੈਂਡਰ ਨੂੰ ਤਿੰਨ ਸਾਲ ਦੀ ਸਜ਼ਾ ਮਿਲ ਸਕਦੀ ਹੈ, ਇਸ ਨੂੰ ਦੂਸਰੇ ਜੁਰਮ ਲਈ 6 ਸਾਲ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਹੈ ਤੇ ਤੀਸਰੀ ਉਫੈਂਸ ਲਈ 9 ਸਾਲ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਹੈ। ਇਸ ਗੱਲ ਨੂੰ ਇਸ ਸਟੇਜ ਤੇ ਛਡਦੇ ਹੋਏ, ਮੈਂ ਖੁਦ ਇਹ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਲਿਸਿਟ ਡਿਸਟੀਲੇਸ਼ਨ ਨੂੰ ਬੰਦ ਕਰਨਾ ਅੱਛੀ ਚੀਜ਼ ਹੈ, ਮਾੜੀ ਚੀਜ਼ ਨਹੀਂ। ਮੁਲਕ ਵਿਚ ਪ੍ਰੋਹਿਬਸ਼ਨ ਲਿਆਉਣਾ, ਸ਼ਰਾਬ ਬੰਦੀ ਕਰਨਾ ਨਿਹਾਇਤ ਚੰਗੀ ਗੱਲ ਹੈ। ਪਰ ਮੈਂ ਬੜੇ ਅਦਬ ਨਾਲ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਸਜ਼ਾ ਜਿੰਨਾ ਜੀ ਕਰਦਾ ਹੈ ਵਧਾਉ ਪਰ ਇਲਿਸਿਟ ਡਿਸਟੀਲੇਸ਼ਨ ਨਹੀਂ ਬੰਦ ਹੋ ਸਕਦੀ। ਉਸ ਦੀ ਵਜ੍ਹਾ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਗੱਲ ਦੀ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀ ਜ਼ਿਮੇਵਾਰੀ ਪੰਜਾਬ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਤੇ ਹੈ। ਮੈਂ ਇਹ ਨਹੀਂ ਕਹਿੰਦਾ ਕਿ ਮਨਿਸਟਰ ਸ਼ਰਾਬ ਕਢਦੇ ਨੇਂ ਪਰ ਮੈਂ ਕਹਿਣਾ

[ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਨਾਮ ਸਿੰਘ]

ਇਹ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪਾਲੀਸੀ ਇਸ ਕਿਸਮ ਦੀ ਫੌਲੋ ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ ਜਿਸ ਦੇ ਨਾਲ ਇਲਿਸਿਟ ਡਿਸਟੀਲੇਸ਼ਨ ਬੰਦ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੀ ।

ਪ੍ਰੋਹਿਬਿਸ਼ਨ ਸਾਡੀ ਕਾਂਸਟੀਚਿਊਸ਼ਨ ਦਾ ਇਕ ਡਾਇਰੈਕਟਿਵ ਪ੍ਰਿੰਸੀਪਲ ਹੈ—ਨਿਹਾਇਤ ਅੱਛਾ ਅਸੂਲ ਹੈ ਨਿਹਾਇਤ ਚੰਗਾ ਅਸੂਲ ਹੈ । ਮਗਰ ਅਸੀਂ ਮੁਲਕ ਵਿਚ ਪ੍ਰੋਹਿਬਿਸ਼ਨ ਨੂੰ ਲਾਗੂ ਕਿਉਂ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕੇ ? ਕੋਈ ਨਾ ਕੋਈ ਖਰਾਬੀ ਜ਼ਰੂਰ ਹੈ ਪਲਾਨਾਂ ਵਿਚ । ਸਾਨੂੰ ਫਾਈਵ ਈਅਰ ਪਲੈਨਜ਼ ਚਲਾਉਣ ਲਈ ਰੁਪਏ ਦੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਹੈ, ਇਸ ਵਿੱਚ ਕੋਈ ਸ਼ਕ ਨਹੀਂ । ਪਰ ਜੇ ਸਹੀ ਪਲੈਨਿੰਗ ਹੋਏ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਰੁਪਿਆ ਵੀ ਹੋਰ ਸੋਰਿਸਜ਼ ਤੋਂ ਪੈਦਾ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਾਂ ਔਰ ਪ੍ਰੋਹਿਬਿਸ਼ਨ ਵੀ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਾਂ । ਇਹ ਪਾਸੀਬਲ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਜਿਹੜਾ ਰੁਪਿਆ ਸਰਕਾਰ ਜ਼ਾਇਆ ਕਰਦੀ ਹੈ ਉਹ ਜ਼ਾਇਆ ਕਰਨੋਂ ਹਟ ਜਾਵੇ । ਪਰ ਉਹ ਰੁਪਿਆ ਤਾਂ ਸਰਕਾਰ ਜ਼ਾਇਆ ਕਰਨੋਂ ਮੁੜਦੀ ਨਹੀਂ ਅਤੇ ਜ਼ਾਇਆ ਕਰਕੇ ਫੇਰ ਹੋਰ ਰੁਪਿਆ ਹੋਰਨਾਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਵਿਚ ਕਢਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ । ਜੇ ਅਸੀਂ ਮੁਲਕ ਵਿਚੋਂ ਕੁਰਪਟ ਐਡਮਨਿਸਟਰੇਸ਼ਨ ਹਟਾ ਦੇਈਏ, ਜੇ ਸਾਡਾ ਸਾਰਾ ਰੁਪਿਆ ਜ਼ਾਇਆ ਹੋਣ ਤੋਂ ਹਟ ਜਾਏ ਤਾਂ ਫਿਰ ਸਾਡੇ ਲਈ ਪ੍ਰੋਹਿਬਸ਼ਨ ਲਿਆਉਣਾ ਕੋਈ ਔਖੀ ਗੱਲ ਨਹੀਂ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਜ਼ਾ ਵਧਾਉਣ ਨਾਲੋਂ ਪ੍ਰੋਹਿਬਸ਼ਨ ਚੰਗੀ ਚੀਜ਼ ਹੈ । ਔਰ ਪ੍ਰੋਹਿਬਸ਼ਨ ਕਾਨੂੰਨ ਨਾਲ ਨਹੀਂ ਆ ਸਕਦੀ । ਪ੍ਰੋਹਿਬਸ਼ਨ ਆ ਸਕਦੀ ਹੈ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਤਾਲੀਮ ਦੇਣ ਨਾਲ, ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਪਰਸੁਏਡ ਕਰਨ ਨਾਲ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸ਼ਰਾਬ ਦੇ ਨੁਕਸਾਨ ਦਸਣ ਨਾਲ, ਸਮਝਾਉਣ ਨਾਲ ਤਾਕਿ ਉਹ ਆਪਣੇ ਆਪ ਪ੍ਰੋਹਿਬਸ਼ਨ ਦੇ ਹਾਮੀ ਹੋ ਜਾਣ । ਮੇਰੇ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਬੋਲਣ ਵਾਲੇ ਮੇਰੇ ਦੋਸਤ ਨੇ ਯੂ. ਐੱਸ. ਏ. ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ । ਮੇਰਾ ਜ਼ਾਤੀ ਇਲਮ ਹੈ ਕਿ ਯੂ. ਐੱਸ. ਏ. ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਬੂਟ ਲੈਗਰ ਸਨ । ਲੋਕ ਸ਼ਰਾਬ ਪੀਂਦੇ ਹਨ । ਇਕ ਵਾਰੀ ਸਨ 1927 ਵਿਚ ਫਰਾਂਸ ਦੇ ਇਕ ਹੋਟਲ ਵਿਚ ਮੈਂ ਬੈਠਿਆ ਹੋਇਆ ਸੀ । ਕੁਝ ਅਮਰੀਕਨ ਆ ਕੇ ਸਾਹਮਣੇ ਬੈਠ ਗਏ । ਅਸੀਂ ਪੁਛਿਆ, "ਤੁਸੀਂ ਕਿਉਂ ਆਏ ਹੋ ?" ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਜਵਾਬ ਦਿੱਤਾ ਕਿ ਸ਼ਰਾਬ ਪੀਣ ਆਏ ਹਾਂ । ਪ੍ਰੋਹਿਬਸ਼ਨ ਲਾਉਣਾ ਕੋਈ ਅਸਾਨ ਚੀਜ਼ ਨਹੀਂ ਮਗਰ ਪ੍ਰੋਹਿਬਸ਼ਨ ਲਾਉਣ ਵਾਸਤੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਤਿਆਰ ਕਰਨਾ ਬਹੁਤ ਔਖਾ ਕੰਮ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਜੇ ਤੁਸੀਂ ਕਰਨਾ ਹੀ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹੋ ਤਾਂ ਇਹ ਸਜ਼ਾ ਵਧਾਉਣ ਨਾਲ ਨਹੀਂ ਜੇ ਰੁਕਣੀ । ਜਿਵੇਂ ਕਿ ਮੈਂ ਸ਼ੁਰੂ ਵਿਚ ਕੁਰਪਸ਼ਨ ਬਾਰੇ ਕਹਿ ਰਿਹਾ ਸੀ, ਮੇਰਾ ਸਿਰ ਸ਼ਰਮ ਨਾਲ ਝੁਕ ਗਿਆ । ਜਦ ਅੱਜ ਮੈਂ ਟ੍ਰਿਬਿਊਨ ਦੇ ਇਕ ਲੀਡਿੰਗ ਆਰਟੀਕਲ ਨੂੰ ਪੜ੍ਹਿਆ । ਮੁਆਫ਼ ਕਰਨਾ, ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ ਮੈਂ ਦੋ ਮਿਨਟਾਂ ਵਿਚ ਉਸ ਲੀਡਿੰਗ ਆਰਟੀਕਲ ਨੂੰ ਤੁਹਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਪੜ੍ਹਕੇ ਸਣਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । "ਦੀ ਫੇਸ ਆਫ ਕੁਰਪਸ਼ਨ" ਹੇਠ ਉਹ ਅਖਬਾਰ ਲਿਖਦਾ ਹੈ—

> "The crusade against corruption is bound up in a curious way with the setting of correct standards by Ministers, specially in the matter of their salaries and perquisites. A great deal of the scepticism against Ministerial rectitude is engendered by pitching their salaries too low and then by allowing them to make it up by liberal amenities freely given and by travelling allowances. Rightly or wrongly, this has become a crying scandal, and both here and abroad the entire Ministrial tribe is exposed to the charge of not practising what it preaches. Commenting on the familiar white-clad, white-capped figure of a member of the Indian ruling party, the London 'Economist' writes : "You can see him any morning impaled on some of the sharpest pens in the world, preaching an austere morality which applies to every one but himself. One day he is depicted championing prohibition while his hand reaches out behind him for a bootlegger's bribe. Next day he harangues a half-empty hall declaring that the time has come to stop taking, we must get down to brass tacks and gird up our lions with a view to examining ways and means of ............ etc. Again he announces from a richly decorated platform that since there is a national emergency wasteful expenditure must stop".

**ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ** : ਅਖਬਾਰ ਦਾ ਨਾਂ ਦਸ ਦਿਉ ਤਾਰੀਖ ਦੱਸ ਦਿਉ—ਐਨਾ ਹੀ ਕਾਫੀ ਰਹੇਗਾ ।

(The name and the date of the newspaper may pleased be indicated. That would suffice.)

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਨਾਮ ਸਿੰਘ** : ਅੱਜ ਦੀ ਟ੍ਰਿਬਿਊਨ ਦਾ ਇਹ ਲੀਡਿੰਗ ਆਰਟੀਕਲ ਹੈ । "ਇਕਨੌਮਿਸਟ" ਨੂੰ ਕੋਟ ਕਰਕੇ ਟ੍ਰਿਬਿਊਨ ਆਪ ਇਹ ਲਿਖਦਾ ਹੈ—

> "There is only one way out if the rulers want to redeem themselves from this scorn and jibe. Let them forego everything that is free. Let the legislature prescribe a rate for the job and let them live within their salary—just like other men. Today such is the cynical distrust against them that not even their wives are spared, as witness. Mr. U. M. Trivedi's charge that a Minister's wife bought a railway ticket to Ajmer from the money collected for the National Defence Fund".

ਮੇਰੇ ਕਹਿਣ ਦਾ ਮਤਲਬ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜਾ ਪ੍ਰੋਹਿਬਸ਼ਨ ਦਾ ਸਾਡਾ ਗੋਲ ਹੈ ਇਹ ਤਾਂ ਬੜਾ ਚੰਗਾ ਹੈ; ਇਸ ਤੋਂ ਕੋਈ ਇਨਕਾਰ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦਾ । ਪਰ ਇਹ, ਜਿਵੇਂ ਕਿ ਮੈਂ ਪਹਿਲਾਂ ਕਿਹਾ ਹੈ, ਫਜ਼ਲ ਖਰਚੀਆਂ ਨੂੰ, ਔਰ ਜਿਹੜਾ ਰੁਪਿਆ ਸਰਕਾਰ ਦੂਜੇ ਕੰਮਾਂ ਵਿਚ ਜ਼ਾਇਆ ਕਰਦੀ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਰੋਕ ਕੇ ਹੀ ਕੀਤੀ ਜਾ ਸਕਦੀ ਹੈ ।

ਉਨ੍ਹਾਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਨੂੰ ਰੀਪੀਟ ਨਾ ਕਰਦਾ ਹੋਇਆ ਮੈਂ ਇਸ ਦੇ ਕਾਜ਼ਿਜ਼ ਵਿਚ ਜਾਂਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਇਲਿਸਿਟ ਡਿਸਟੀਲੇਸ਼ਨ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ? ਖੁਦ ਮਿੱਤਲ ਸਾਹਿਬ ਵਕੀਲ ਰਹੇ ਹਨ, ਵਕਾਲਤ ਕਰਦੇ ਰਹੇ ਹਨ, ਮੈਂ ਵੀ ਵਕਾਲਤ ਕਰਦਾ ਰਿਹਾ ਹਾਂ, ਫੈਸਲੇ ਵੀ ਦਿੰਦਾ ਰਿਹਾ ਹਾਂ । ਕੀ ਸਾਨੂੰ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਕਿ ਇਲਿਸਿਟ ਡਿਸਟੀਲੇਸ਼ਨ ਕਿਉਂ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ? ਉਸ ਦੇ ਕਾਜ਼ਿਜ਼ ਕੀ ਨੇਂ ? ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਹ ਬੰਦ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ ?

ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੈਨੂੰ ਜ਼ਾਤੀ ਇਲਮ ਹੈ ਔਰ ਮਿੱਤਲ ਸਾਹਿਬ ਵੀ ਜਾਣਦੇ ਹਨ ਕਿ ਇਸ ਸਟੇਟ ਵਿਚ ਐਕਸਾਈਜ਼ ਡੀਪਾਰਟਮੈਂਟ ਵਾਲੇ ਇਤਨੇ ਝੂਠੇ ਮੁਕੱਦਮੇਂ ਬਣਾਉਂਦੇ ਹਨ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਅਸਲ ਵਿਚ ਨਾਜਾਇਜ਼ ਸ਼ਰਾਬ ਬਣਾਉਣ ਵਾਲੇ ਹੁੰਦੇ ਨੇਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਤਾਂ ਛੱਡ ਦਿੰਦੇ ਹਨ—ਮੈਂ ਇਹ ਨਹੀਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਰਿਆਂ ਨੂੰ ਛੱਡ ਦਿੰਦੇ ਹਨ—ਅਕਸਰ ਸ਼ਰਾਬ ਕੱਢਣ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਛੱਡ ਦਿੰਦੇ ਹਨ ਔਰ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਪਾਰਟੀ ਫੈਕਸ਼ਨਜ਼ ਕਰਕੇ ਇਸ ਝਗੜੇ ਵਿਚ ਲਿਆ ਕੇ ਬੇਗੁਨਾਹਾਂ ਨੂੰ ਸਜ਼ਾ ਦਿਵਾ ਦਿੰਦੇ ਹਨ । ਜਿਸ ਮੁਲਕ ਦੀ ਇਹ ਹਾਲਤ ਹੋਵੇ, ਜਿਸ ਮੁਲਕ ਵਿਚ ਮੌਰਲ ਇਤਨਾ ਗਿਰਿਆ ਹੋਵੇ—ਭਾਵੇਂ ਮੈਨੂੰ ਇਹ ਕਹਿੰਦਿਆਂ ਸ਼ਰਮ ਮਹਿਸੂਸ ਹੁੰਦੀ ਹੈ—ਜਿਸ ਮੁਲਕ ਵਿਚ ਮੈਜਿਸਟ੍ਰੇਟ ਸਰਕਾਰੀ ਐਡਮਨਿਸਟਰੇਸ਼ਨ ਦੇ, ਐਗਜ਼ੈਕਟਿਵ ਦੇ ਥੱਲੇ ਹੋਣ, ਪੁਲਸ ਦੇ ਕਹਿਣ ਉਤੇ ਕੇਸਾਂ ਦਾ ਫੈਸਲਾ ਹੋਵੇ, ਜਿਥੇ ਜੁਡੀਸ਼ਰੀ ਨੂੰ ਐਗਜ਼ੈਕਟਿਵ ਤੋਂ ਸੈਪਰੇਟ ਨਾ ਕੀਤਾ ਹੋਵੇ, ਉਸ ਨੂੰ ਆਪਣੇ ਥੰਬ ਥਲੇ ਰਖਿਆ ਹੋਇਆ ਹੋਵੇ ਤਾਕਿ ਜੋ ਜੀ ਚਾਹੇ ਕਰਵਾ ਲਿਆ ਜਾਵੇ, ਤਾਂ ਫਿਰ, ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਤੁਸੀਂ ਆਪ ਖਿਆਲ ਕਰੋ ਕਿ ਉਥੇ ਕੀ ਹਾਲਤ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ, ਖਾਸ ਤੌਰ ਤੇ ਉਸ ਹਾਲਤ ਵਿਚ ਜਦੋਂ ਕਿ ਬੰਦਿਆਂ ਨੂੰ ਬੰਨ੍ਹਣ ਲਈ ਸਜ਼ਾ ਵੀ 3 ਤੋਂ 6, ਔਰ 6 ਤੋਂ 9 ਸਾਲ ਦੀ ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੋਵੇ ? ਸਾਡੇ ਮੁਲਕ ਦੀ ਹਾਲਤ ਇਤਨੀ ਖਰਾਬ ਹੋ ਚੁਕੀ ਹੈ, ਟੈਕਸਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਆਮ ਜਨਤਾ ਉਤੇ ਬਰਡਨ ਇਤਨਾ ਵਧ ਚੁਕਿਆ ਹੈ, ਕੁਰਪਸ਼ਨ ਨਾਲ ਇਤਨੀਆਂ ਖਰਾਬੀਆਂ ਪੈਦਾ ਹੋ ਚੁਕੀਆਂ ਹਨ ਤਾਂ ਇਸ ਹਾਲਤ ਵਿਚ ਮੈਂ ਮਿੱਤਲ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਇਹੀ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਭਾਵੇਂ ਮੈਂ ਬਜ਼ਾਤੇ

[ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਨਾਮ ਸਿੰਘ]

ਖੁਦ ਪ੍ਰੋਹਿਬੀਸ਼ਨ ਦੇ ਹੱਕ ਵਿਚ ਹਾਂ, ਫੇਰ ਵੀ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੀ ਗ਼ਮ ਗਲਤ ਕਰ ਲੈਣ ਦਿਓ। ਉਹ ਜਾਣੇ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੀ ਜੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੰਜਾਂ ਮਿੰਟਾਂ ਲਈ ਖੁਸ਼ੀ ਦਾ ਸਾਹ ਲੈ ਲੈਣ ਦਿਓ।

**ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ :** ਤੁਹਾਡੇ ਜਿਹੇ ਆਦਮੀ ਵੀ ਇਹ ਰਾਏ ਦੇਣ, ਮੈਂ ਹੈਰਾਨ ਹਾਂ।
(I wonder if the persons of the hon. Member's stature would give such an advice.)

4-00 p.m.

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਨਾਮ ਸਿੰਘ :** ਮੈਂ ਖੁਦ ਤਾਂ ਪ੍ਰੋਹਿਬਸ਼ਨ ਦੇ ਹੱਕ ਵਿੱਚ ਹਾਂ, but it is only ironical. ਤੇ ਮੈਂ ਇਸ ਕਰਕੇ ਕਹਿ ਰਿਹਾ ਹਾਂ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਹੁਣ ਤੁਸੀਂ ਦੇਖੋ ਸਵਾਲ ਸਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇੱਲਿਸਿਟ ਡਿਸਟੀਲੇਸ਼ਨ ਕਿਉਂ ਹੁੰਦੀ ਹੈ। ਇਸ ਸਵਾਲ ਦਾ ਜਵਾਬ ਮੈਂ ਮਿੱਤਲ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਇਹ ਗੱਲ ਮੁੜ ਕੇ ਸਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਆ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਰੁਪਿਆ ਇਕੱਠਾ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ। ਪਾਲੀਸੀ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਪ੍ਰੋਹਿਬਸ਼ਨ ਲਾਗੂ ਕਰਨ ਦੀ ਹੈ ਪਰ ਜਿਹੜੇ ਠੇਕੇ ਨੇਂ ਉਹ ਭਾਰੀ ਕੀਮਤ ਤੇ ਦਿੰਦੇ ਨੇਂ। ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਇਹ ਕਰਦੇ ਨੇ ਕਿ ਕਰੋੜਾਂ ਰੁਪਿਆ ਸ਼ਰਾਬ ਦਾ ਇਨ੍ਹਾਂ ਪਾਸ ਆਵੇ ਔਰ ਤੁਸੀਂ ਸੁਣ ਕੇ ਹੈਰਾਨ ਹੋਵੋਗੇ ਕਿ 2.29 ਰੁਪਏ ਇਕ ਬੋਤਲ ਸ਼ਰਾਬ ਦੀ ਕੀਮਤ ਠੇਕੇਦਾਰ ਨੂੰ ਪੈਂਦੀ ਹੈ ਔਰ ਉਹ ਬੋਤਲ ਠੇਕੇਦਾਰ 12 ਰੁਪਏ ਤੋਂ ਵੇਚਦਾ ਹੈ। ਤੁਸੀਂ ਮੈਨੂੰ ਦੱਸੋ ਕਿ 15 ਰੁਪਏ ਤੋਂ ਬੋਤਲ ਖਰੀਦ ਕੇ ਠੇਕੇਦਾਰ ਕਿਵੇਂ 12 ਰੁਪਏ ਤੋਂ ਉਹ ਵੇਚ ਸਕਦਾ ਹੈ ? (ਇਕ ਆਵਾਜ਼: ਉਹ ਪਾਣੀ ਮਿਲਾਉਂਦਾ ਹੈ।) ਤੁਸੀਂ ਇੱਲਿਸਿਟ ਡਿਸਟੀਲੇਸ਼ਨ ਵਲ ਕਿਉਂ ਜਾਂਦੇ ਹੋ ? ਤੁਸੀਂ ਤਾਂ ਆਪ ਸ਼ਰਾਬ ਵਿਚ ਐਡਲਟਰੇਸ਼ਨ ਕਰਾ ਰਹੇ ਹੋ, ਤੁਸੀਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਪੁਆਇਜ਼ਨ ਦੇ ਰਹੇ ਹੋ। ਮੈਂ ਤਾਂ ਇਹ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਸ਼ਰਾਬ ਦੇ ਜ਼ਰੀਏ ਜ਼ਹਿਰ ਦੇਣ ਦੀ ਜ਼ਿੰਮੇਵਾਰ ਹੈ। ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਸ ਨੂੰ ਲੋਕ ਡਰਾਈ ਸ਼ਰਾਬ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਯਾਨੀ ਹਾਈਡਰੋ ਕਲੋਰਾਈਡ ਉਹ ਪਾਣੀ ਵਿਚ ਘੋਲ ਕੇ ਠੇਕੇਦਾਰ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਦੇ ਰਹੇ ਹਨ। ਇਹ ਵਜ੍ਹਾ ਹੈ ਇੱਲਿਸਿਟ ਡਿਸਟੀਲੇਸ਼ਨ ਦੀ। ਜਿਸ ਆਦਮੀ ਨੂੰ 12 ਰੁਪਏ ਦੇ ਕੇ ਸ਼ਰਾਬ ਦੀ ਥਾਂ ਜ਼ਹਰ ਮਿਲੇ ਉਹ 2 ਰੁਪਏ ਦੀ ਏੱਲਿਸਿਟ ਸ਼ਰਾਬ ਪੀਣਾ ਬਿਹਤਰ ਸਮਝਦਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਵਿਚ ਸਾਰੀ ਜ਼ਿੰਮੇਵਾਰੀ ਪੰਜਾਬ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਹੈ ਜੋ ਬੜੇ ਉੱਚੇ ਭਾ ਤੇ ਠੇਕੇ ਦਿੰਦੀ ਹੈ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੈਂ ਦਸਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਥੇ ਵਡੀਆਂ ਵਡੀਆਂ ਆਰਗਨਾਈਜ਼ੇਸ਼ਨਾਂ ਬਣ ਗਈਆਂ ਹਨ ਜਿਹੜੀਆਂ ਠੇਕੇ ਲੈਂਦੀਆਂ ਹਨ। ਉਹ ਕਿਸੇ ਨੂੰ ਨੇੜੇ ਨਹੀਂ ਆਣ ਦਿੰਦੇ। ਮੈਂ ਮਿੱਤਲ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਠੇਕਿਆਂ ਤੇ ਨਾਲ ਲੈ ਕੇ ਚਲਾਂਗਾ ਤੇ ਉਥੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦਿਖਾਵਾਂਗਾ ਕਿ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਐਡਲਟਰੇਟਿਡ ਸ਼ਰਾਬ ਉਥੇ ਦਿੱਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਵੈਸੇ ਕਾਨੂੰਨ ਰਾਹੀਂ ਅਫ਼ੀਮ ਦੀ ਸੇਲ ਬੰਦ ਹੋ ਚੁਕੀ ਹੋਈ ਹੈ ਪਰ ਅਸਲੀਅਤ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਹਰ ਠੇਕੇ ਤੇ ਉਹ ਮਿਲਦੀ ਹੈ। ਫਰਕ ਸਿਰਫ ਇਤਨਾ ਹੈ ਕਿ ਪਹਿਲੇ ਉਹ ਕੁਝ ਚੰਗੀ ਮਿਲਦੀ ਸੀ ਹੁਣ ਉਹ ਮਿਲਾਵਟ ਵਾਲੀ ਮਿਲਦੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਠੇਕਿਆਂ ਨੂੰ ਲੈਣ ਵਾਲੀਆਂ ਵਡੀਆਂ ਵਡੀਆਂ ਪਾਰਟੀਆਂ ਬਣ ਗਈਆਂ ਨੇਂ। ਪੁਲਿਟੀਕਲ ਇਨਫਲੂਐਂਸ ਨਾਲ ਸ਼ਰਾਬ ਦੇ ਠੇਕੇ ਲਏ ਜਾਂਦੇ ਨੇਂ ਔਰ ਬੜੇ ਬੜੇ ਪਾਵਰਫੁਲ ਆਦਮੀਆਂ ਦਾ ਇਨ੍ਹਾਂ ਠੇਕਿਆਂ ਦੇ ਦੇਣ ਦਿਵਾਣ ਵਿਚ ਹੱਥ ਹੁੰਦਾ ਹੈ। ਜਦ ਇਹ ਗੱਲ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਕਿਉਂ ਨਾ ਸ਼ਰਾਬ ਵਿਚ ਐਡਲਟਰੇਸ਼ਨ ਹੋਵੇ ਤੇ ਇਸ ਦੀ ਇੱਲਿਸਿਟ ਡਿਸਟੀਲੇਸ਼ਨ ਹੋਵੇ। ਮੈਨੂੰ ਇਕ ਆਦਮੀ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਜੇ ਤੁਸੀਂ ਸੋਲਨ ਦੀ ਸ਼ਰਾਬ ਲੈਣੀ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਇਥੋਂ ਨਾ ਲੈਣੀ। ਮੈਂ ਵਸੇ ਇਹ ਸ਼ਰਾਬ ਨਹੀਂ ਪੀਂਦਾ, ਪਰ ਮੈਂ ਪੁਛਿਆ ਕਿਉਂ, ਤਾਂ ਉਸ ਨੇ ਦੱਸਿਆ ਕਿ ਇਥੇ ਕਿਉਂਕਿ ਇਕ ਖਾਸ ਆਦਮੀ ਦਾ ਠੇਕਾ ਹੈ

ਇਸ ਕਰ ਕੇ ਇਥੇ ਜ਼ਿਆਦਾ ਮਿਲਾਵਟ ਹੁੰਦੀ ਹੈ । ਡਾਕਟਰ ਸਾਹਿਬ ਮੈਂ ਇਹ ਚੀਜ਼ਾਂ ਤੁਹਾਡੇ ਨੋਟਿਸ ਵਿਚ ਲਿਆ ਰਿਹਾ ਹਾਂ ਕਿਉਂਕਿ ਤੁਸੀਂ ਪ੍ਰੋਹਿਬਸ਼ਨ ਦੇ ਹੱਕ ਵਿਚ ਹੋ ।

**वित्त मन्त्री** : हमारे साथ तो आ कर शराब की कोई बात नहीं करता । सब आप के साथ करते हैं ।

**ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ**: ਇਨ੍ਹਾਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਤੇ ਡਾਕਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦਾ ਵੱਸ ਨਹੀਂ। ਤੁਸੀਂ ਅਸੀਂ ਬਾਹਰ ਨਿਕਲੀਏ ਤੇ ਮਰੀਏ ਤਾਂ ਇਹ ਬੰਦ ਹੋ ਸਕਦੀਆਂ ਹਨ । (These things are beyond the power of Doctor Sahib. These things can be controlled only if all of us go in the field and sacrifice our lives for this cause.)

ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਨਾਮ ਸਿੰਘ: ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਰਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਸ਼ਰਾਬ ਦੇ ਜਿਹੜੇ ਠੇਕੇ ਨੇ ਇਹ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਹੱਥ ਵਿਚ ਸਿਆਸੀ ਤਾਕਤ ਹੈ, ਉਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਲੈ ਕੇ ਦਿੰਦੇ ਨੇ। ਇਸ ਲਈ ਉਹ ਠੇਕੇਦਾਰ ਬੜੇ ਜ਼ਬਰਦਸਤ ਲੋਕ ਨੇ ਔਰ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਸ਼ਰਾਬ ਦੀ ਥਾਂ ਜ਼ਹਿਰ ਪਿਲਾਉਂਦੇ ਨੇ। ਜਿਸ ਵੇਲੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਜ਼ਹਿਰ ਮਿਲਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਉਹ ਕਹਿੰਦੇ ਨੇ ਕਿ ਜੇ 12 ਰੁਪਏ ਖਰਚ ਕੇ ਵੀ ਜ਼ਹਿਰ ਪੀਣੀ ਹੈ ਤਾਂ ਉਹ ਕਿਉਂ ਨਾ ਦੋ ਰੁਪਏ ਦੀ ਇੱਲਿਸਿਟ ਸ਼ਰਾਬ ਲੈ ਕੇ ਪੀ ਲੈਣ। ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਇਹ ਮੇਰੀ ਗੱਲ ਤੇ ਯਕੀਨ ਨਹੀਂ ਕਰਦੇ ਤਾਂ ਇਹ ਇਕ ਕਮੀਸ਼ਨ ਬੈਠਾ ਦੇਣ, ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸਾਰਾ ਪੱਤਾ ਲਗ ਜਾਏਗਾ। (ਇਕ ਅਵਾਜ਼: ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸਾਰਾ ਪੱਤਾ ਹੈ) ਮੈਂ ਨਹੀਂ ਕਹਿੰਦਾ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੱਤਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਕਿਸੇ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਕਹਿੰਦਾ ਕਿ ਠੇਕਾ ਕਿਸ ਨੂੰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਿੱਤਾ ਹੈ ਯਾ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤਾ ਹੋਇਆ। ਮੈਂ ਤਾਂ ਇੱਲਿਸਿਟ ਡਿਸਟੀਲੇਸ਼ਨ ਦੇ ਬੇਸਿਜ਼ ਦਸ ਰਿਹਾ ਹਾਂ ਔਰ ਮੈਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਤੋਂ ਪੁਛਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਆਇਆ ਇੱਲਿਸਿਟ ਡਿਸਟੀਲੇਸ਼ਨ ਨੂੰ ਬੰਦ ਕਰਨਾ ਹੈ ਕਿ ਨਹੀਂ ਕਰਨਾ ? ਅਗਰ ਕਰਨਾ ਹੈ ਤਾਂ ਮੈਂ ਸਜੈਸਟ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਤਨੇ ਚਿਰ ਤੱਕ ਤੁਸੀਂ ਪ੍ਰੋਹਿਬਸ਼ਨ ਲਾਗੂ ਨਹੀਂ ਕਰਨੀ ਉਸ ਵਕਤ ਤੱਕ ਤੁਸੀਂ ਚੰਗੀ ਸ਼ਰਾਬ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਦਿਉ ਤੇ ਇਸ ਦੀ ਕੀਮਤ ਘਟ ਕਰੋ। ਇਸ ਨਾਲ ਲਾਜ਼ਮੀ ਤੌਰ ਤੇ ਇੱਲਿਸਿਟ ਡਿਸਟੀਲੇਸ਼ਨ ਰੁਕ ਜਾਵੇਗੀ। ਦੂਜੇ ਮੁਲਕਾਂ ਵਿਚ ਇਹੋ ਹੀ ਵਜ੍ਹਾ ਹੈ ਕਿ ਇੱਲਿਸਿਟ ਡਿਸਟੀਲੇਸ਼ਨ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੀ ਕਿਉਂਕਿ ਉਥੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਚੰਗੀ ਸ਼ਰਾਬ ਸਰਕਾਰ ਵਲੋਂ ਮਿਲਦੀ ਹੈ ਤੇ ਸਸਤੀ ਮਿਲਦੀ ਹੈ। ਪਰ ਇਥੇ ਹਾਲਤ ਉਲਟੀ ਹੈ। ਤੁਸੀਂ ਵਧ ਤੋਂ ਵਧ ਪੈਸੇ ਬਣਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹੋ ਔਰ ਤੁਹਾਡੇ ਥਰੂ ਦੂਜੇ ਲੋਕ ਵੀ ਪੈਸੇ ਬਣਾ ਰਹੇ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਜ਼ਹਿਰ ਦਿੰਦੇ ਹਨ। ਇਹ ਗੱਲ ਤੁਸੀਂ ਕਦੇ ਨਹੀਂ ਸੋਚਦੇ ਕਿ ਲੋਕਾਂ ਵਿਚ ਇਹ ਈਵਿਲਜ਼ ਕਿਉਂ ਆ ਗਏ ਹਨ। ਮੈਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਦਸਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਤੁਹਾਡੀਆਂ ਡਿਸਟਿਲਰੀਜ਼ ਜੋ ਹਨ ਉਥੇ ਤੁਹਾਡੇ ਇਨਸਪੈਕਟਰ ਜਾਂਦੇ ਹਨ, ਠੇਕੇਦਾਰਾਂ ਨੂੰ ਸ਼ਰਾਬ ਦਿਵਾਣ ਲਈ। ਦਸ ਟਰੱਕ ਤਾਂ ਅੱਕਸਾਈਜ਼ ਵਾਲਿਆਂ ਦੇ ਬਾਕਾਇਦਾ ਮਨਜ਼ੂਰੀ ਨਾਲ ਉਥੋਂ ਬਾਹਰ ਜਾਂਦੇ ਨੇ ਪਰ ਨਾਲ ਹੀ ਇਕ ਅੱਧ ਟਰੱਕ ਨਾਜਾਇਜ਼ ਵੇਚਣ ਵਾਸਤੇ ਕਢ ਲਿਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਡਿਸਟਿਲਰੀ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਇਕ ਸ਼ਰਾਬ ਦੀ ਬੋਤਲ 10 ਆਨਿਆਂ ਜਾਂ 12 ਆਨਿਆਂ ਤੋਂ ਪੈਂਦੀ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਬਾਹਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਉਹ ਬੋਤਲ 12 ਰੁਪਏ ਦੀ ਵਿਕਦੀ ਹੈ। ਜੇਕਰ 10 ਆਨੇ ਦੀ ਇਕ ਬੋਤਲ 12 ਰੁਪਏ ਵਿਚ ਵਿਕੇ ਤਾਂ ਉਹ ਕਿਉਂ ਨਾ ਨਾਜਾਇਜ਼ ਸ਼ਰਾਬ ਕਢਣ? ਤੁਸੀਂ ਭਾਵੇਂ ਜਿਤਨੀ ਮਰਜ਼ੀ ਆਵੇ ਸਜ਼ਾ ਵਧਾ ਦਿਉ, ਤਿੰਨ ਸਾਲ ਦੀ ਥਾਂ ਤੇ ਬੇਸ਼ਕ 10 ਸਾਲ ਸਜ਼ਾ ਕਰ ਦਿਉ, ਭਾਵੇਂ ਫਾਂਸੀ ਦੀ ਸਜ਼ਾ ਰਖ ਦਿਉ, ਇਸ ਸਜ਼ਾ ਨਾਲ ਇੱਲਿਸਿਟ ਡਿਸਟੀਲੇਸ਼ਨ ਕਦੇ ਨਹੀਂ ਰੁਕੇਗੀ। ਮੈਨੂੰ ਇਸ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਇਕ ਕੇਸ ਯਾਦ ਆ ਗਿਆ ਹੈ। ਮਿੱਤਲ ਸਾਹਿਬ, ਤੁਹਾਡੇ ਗੌਰ ਲਈ ਉਹ ਇਥੇ ਦੱਸਦਾ

[ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਨਾਮ ਸਿਘ]

ਹਾਂ। ਪਾਰਟੀਸ਼ਨ ਤੋਂ ਪਹਿਲੇ ਦੀ ਗੱਲ ਹੈ ਕਿ ਇਕ ਰਿਪੋਰਟ ਹੋਈ ਕਿ ਫਲਾਂ ਪਿੰਡ ਵਿਚ ਸ਼ਰਾਬ ਦੀ ਭੱਠੀ ਲਗੀ ਹੋਈ ਹੈ। ਐਸ.ਪੀ. ਅੰਗਰੇਜ਼ ਸੀ, ਉਸ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਮੈਂ ਆਪ ਉਥੇ ਜਾਂਦਾ ਹਾਂ ਕਿਉਂਕਿ ਭੱਠੀਆਂ ਲਗਣ ਦੀਆਂ ਬਹੁਤ ਸ਼ਿਕਾਇਤਾਂ ਆ ਰਹੀਆਂ ਹਨ। ਇਹ ਗੱਲ ਡਿਚਕੋਟ ਜ਼ਿਲਾ ਲਾਇਲਪੁਰ ਦੀ ਹੈ। ਜਦ ਉਹ ਐਸ. ਪੀ. ਖੁਦ ਉਥੇ ਗਿਆ ਤਾਂ ਉਸ ਨੇ ਦੇਖਿਆ ਕਿ ਮਹਿਕਮਾ ਆਬਕਾਰੀ ਦਾ ਇਕ ਚਪੜਾਸੀ ਆਪ ਉਥੇ ਭੱਠੀ ਲਾਈ ਬੈਠਾ ਸੀ। ਮਤਲਬ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਪਹਿਲੇ ਆਪ ਭੱਠੀ ਲਾ ਲੈਂਦੇ ਹਨ ਤੇ ਫਿਰ ਦੂਜੇ ਹੋਰ ਕਿਸੇ ਦੇ ਨਾਂ ਪਾ ਲੈਂਦੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਸਜ਼ਾ ਨਾਲ ਹੀ ਇੱਲਿਸਿਟ ਡਿਸਟੀਲੇਸ਼ਨ ਹਟਣੀ ਹੁੰਦੀ ਤਾਂ ਇਹ ਤਿੰਨ ਸਾਲਾਂ ਦੀ ਸਜ਼ਾ ਨਾਲ ਹੀ ਹਟ ਜਾਂਦੀ ਜਿਸ ਦੀ ਇਸ ਐਕਟ ਵਿਚ provision ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਆਪ ਹੀ ਇਸ ਇੱਲਿਸਿਟ ਡਿਸਟੀਲੇਸ਼ਨ ਲਈ ਜ਼ਿੰਮੇਵਾਰ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਇਨਫਲੂਐਂਸ ਹੈ ਉਹ ਹੀ ਲੋਕ ਇਹ ਕੰਮ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ। ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਠੇਕਿਆਂ ਤੇ ਜ਼ਹਿਰ ਦਿੱਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ ਜਿਸ ਕਰਕੇ ਨਾਜਾਇਜ਼ ਸ਼ਰਾਬ ਬਣ ਰਹੀ ਹੈ। ਇਹ ਸਿਲਸਿਲਾ ਕਦੇ ਨਹੀਂ ਹਟਣਾ ਜਦੋਂ ਤਕ ਤੁਸੀਂ ਆਪਣੀ ਪਾਲੀਸੀ ਵਿਚ ਬੇਸਿਕ ਚੇਂਜ ਨਹੀਂ ਲਿਆਉਗੇ। ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਜਦੋਂ ਤਕ ਤੁਸੀਂ ਪ੍ਰੋਹਿਬਸ਼ਨ ਲਾਗ ਕਰਨ ਲਈ ਤੁਸੀਂ ਤਿਆਰ ਨਹੀਂ ਉਸ ਵਕਤ ਤੱਕ ਤੁਸੀਂ ਸ਼ਰਾਬ ਦੀ ਕੀਮਤ ਘਟ ਕਰ ਦਿਉ ਤੇ ਚੰਗੀ ਸ਼ਰਾਬ ਬਣਾ ਕੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਦਿਉ। ਇਸ ਨਾਲ ਇੱਲਿਸਿਟ ਡਿਸਟੀਲੇਸ਼ਨ ਆਪਣੇ ਆਪ ਬੰਦ ਹੋ ਜਾਵੇਗੀ। ਪਰ ਮੈਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਕਹਿਣਾ ਹੈ ਕਿ ਕਾਂਗਰਸ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਇਹ ਪਾਲੀਸੀ ਨਹੀਂ ਕਿ ਸ਼ਰਾਬ ਦੀ ਵਰਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹੋਵੇ। ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਰੀਐਲਿਟੀ ਵਲ ਜਾਉ, ਤੁਸੀਂ ਫਰਜ਼ੀ ਤੇ ਗ਼ਲਤ ਚੀਜ਼ਾਂ ਵਲ ਨਾ ਜਾਉ। ਕੋਈ ਪਾਰਟੀ ਗੰਦੀ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੀ ਪਰ ਕਾਲੀਆਂ ਭੇਡਾਂ ਹਰ ਪਾਰਟੀ ਵਿਚ ਹੁੰਦੀਆਂ ਹਨ ਜਿਹੜੀਆਂ ਇਹ ਗੱਲਾਂ ਕਰਦੀਆਂ ਹਨ। ਤੁਸੀਂ ਰੀਐਲਿਟੀ ਨੂੰ ਦੇਖੋ, ਤੁਸੀਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਪੁਛੀ ਜਾਉ, ਉਹ ਤੁਹਾਨੂੰ ਸਚੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਦਸਣਗੇ ਕਿ ਉਹ ਸ਼ਰਾਬ ਕਿਉਂ ਕਢਦੇ ਹਨ, ਕਿਥੋਂ ਕਢਦੇ ਹਨ ਤੇ ਕਿਤਨੀ ਕਢਦੇ ਹਨ। ਜੇ ਤੁਸੀਂ ਪਤਾ ਕਰਨ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕਰੋਗੇ ਤਾਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਸਭ ਪਤਾ ਲਗ ਜਾਵੇਗਾ। ਮੈਂ ਇਸ ਕਰਕੇ ਫਿਰ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਮਿਹਰਬਾਨੀ ਕਰ ਕੇ ਜਿਹੜਾ ਮੈਂ ਥੋੜਾ ਜਿਹਾ ਸਜੈਸ਼ਨ ਦਿੱਤਾ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਮੰਨ ਲਉ। ਤੁਸੀਂ ਇਸ ਮਸਲੇ ਦੀ ਰੀਐਲਿਟੀ ਵਿਚ ਜਾਉ। ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮੈਂ ਪਹਿਲੇ ਦੱਸਿਆ ਹੈ, ਤੁਸੀਂ ਡਿਸਟਿਲਰੀ ਵਿਚ ਜਾ ਕੇ ਦੇਖੋ; ਉਥੇ 10 ਟਰੱਕ ਤਾਂ ਐਕਸਾਈਜ਼ ਵਾਲਿਆਂ ਦੇ ਨਿਕਲਦੇ ਹਨ ਪਰ ਨਾਲ ਹੀ ਇਕ truck ਨਾਜਾਇਜ਼ ਤੌਰ ਤੇ ਨਿਕਲ ਜਾਂਦਾ ਹੈ।

**पंडित चिरंजी लाल शर्मा** (गनौर) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, यह जो अमैंडमैंट पंजाब ऐक्साइज़ बिल में लाई जा रही है यह है तो छोटी सी मगर काम बड़ा अहम है। वकील होने के नाते जो तलख तजरुबे मेरे नोटिस में आ रहे हैं वह मैं आप की वसातत से वज़ीर साहिब के ध्यान में लाना चाहता हूं।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, यह जो सज़ा बढ़ाने का सवाल है तो जो सज़ा पहले ही है वह कम नहीं है। मगर यह जो कन्विक्शन बाई स्टेजिज़ की बात इस में लाई जा रही है तो उस सिलसिले में जो बात रोज़ाना देखने में आ रही है वह यह है कि जो इन्वैस्टीगेटिंग एजैंसी है, खाह वह पुलिस हो या ऐक्साइज़ स्टाफ, उन की यह कोशिश होती है कि बाई फेयर आर फाउल मीन्ज़, बाई हुक आर बाई क्रुक किसी न किसी तरीके से कन्विक्शन

हासिल की जाए और इस कारखैर के लिये वह क्या क्या तरीके काम में लाते हैं वह मैं वज़ीर साहिब के नोटिस में लाना चाहता हूं। जहां इस बिल के आब्जैक्टस अच्छे हैं वहां हमें इस बात से मोहतात भी रहना है कि पुलिस और ऐक्साइज़ स्टाफ झूठे केसिज़ बना कर झूठे सर्टिफिकेट्स हासिल करने के लिये लोगों पर केसिज़ फौइस्ट करता है। मान लो किसी शख्स के पास से दो बोतलें निकलीं। उसे कहा जाता है कि तुम इकबाल कर लो थोड़ा सा जुर्माना करवा देंगे। वह भोला भाला आदमी इकबाल कर लेता है, इन की बहकाई में आ कर और उसे 25 या 30 रुपये जुर्माना करा दिया जाता है। मगर जब दूसरी कन्विक्शन होगी तो उसे इस अमैंडमैंट के मुताबिक 50 रुपये जुर्माना होगा और सज़ा भी होगी। खैर इस सिलसिले में मैं ने जिस बात की तरफ तवज्जो दिलानी है वह यह है कि पुलिस अफसर के पास कुछ स्टाक विटनैसिज़, कुछ पैट्ट गवाहान होते हैं जो पुलिस के कहने पर दिन को रात और रात को दिन कहने से भी नहीं चूकते। इन की वजह से मासूम आदमी जुल्म का शिकार हो जाते हैं। इस सिलसिले में खास मैयर्ज़ एडाप्ट करने की जरूरत है। फर्ज़ कीजिये पुलिस एक केस रेलवे लाइन की शर्क की जानिब 14 मील के फासले पर किसी गांव से पकड़ती है मगर उस में रेलवे लाइन के जानिब गर्ब के 14 मील के फासले के गवाह रखे हुए मिलेंगे। केस मैजिस्ट्रेसी के पास पहुंचता है तो यह जो स्टाक विटनैसिज़ हैं वह इस बात से मुकर जाते हैं कि वह इसी तरह के कई और केसिज़ में भी गवाही दे चुके हैं। वह तीस मील से आ कर शहादत दे जाते हैं। तो आप जहां इर्लिसिट डिस्टीलेशन को बन्द करना चाहते हैं वहां साथ ही इस बात की तरफ भी ध्यान दें और ऐसी अमैंडमैंट लाएं कि ऐसे गवाहान जो एक दफ़ा पेश हो चुके हों वह अगर दोबारा पेश होंगे तो उन की स्टेटमैंट पर रीलायंस नहीं की जायेगी। इन के ज़रिये लोगों के नाक में दम कर दिया जाता है। एक केस मेरे ही पास है। एक ही जगह पर एक आदमी के पास से दस बोतलें निकलीं। मगर कहते हैं कि डिस्टीलेशन भी की गई, दो गज के फासले पर जो लाहन का मटका रखा था वह भी कब्ज़े में ले लिया और उस पर एक दम तीन केस चला दिये। यानी एक ही वक्त पर और एक ही ट्रांज़ैक्शन में जो चीज़ें कब्ज़े में ली गई उन्हीं से अपने गवाहों की मदद से तीन केस बना लिये। इन का गवाह कहता है, 'नहीं साहिब, बोतलें 50 गज़ के फासले से मिलीं, लाहन का मटका सौ गज़ के फासले से मिला।' अब उसे अगर एक केस में सज़ा हो जाए तो बाकी के दो केसिज़ में, जैसा कि जज साहिब ने कहा, वह नौ दस साल के लिये अन्दर कर दिया जायेगा और खाने और कमाने के नाकाबिल हो जायेगा।

फिर ऐक्साइज़ वीक मनाए जाते हैं। उस अर्सा में जितने झूठे केस मासूम लोगों पर फौइस्ट किये जाते हैं, गलत गवाहान खड़े कर के, उन को देख कर इस बात का ख्याल होता है कि पंजाब में जुडीशरी और ऐग्ज़ैक्टिव का जुदा होना कितना जरूरी है।

एक और बात जो मैं कहना चाहता हूं वह यह है कि क्रिमीनल प्रोसीजर कोड की दफा 103 जो है, that relates to the search of a house यह इस बात को इम्पैरेटिव बनाती है कि उस लोकैलिटी के दो मुअज़िज आदमी गवाह रखे जायेंगे। मगर जहां पर ऐसी बरामदगी हुई बयान की जाती है वहां पर इस दफा 103 का इत्तलाक नहीं

[पंडित चिरंजी लाल शर्मा]

होता। तो वहां पर 30, 30 मील दूर से गवाहान आ जाते हैं। तो मैं वजीर साहिब से कहना चाहता हूं कि इस तरह के केसिज़ में यह खास तौर पर हिदायत की जाए कि गवाह उसी लोकैलिटी के मुअज़िज़ान हों पंच हों, या नम्बरदार हो। पुलिस वाले जिन लोगों को इस तरह से दूर दूर से बुला कर गवाह बनाते हैं वह तो ऐसे आदमी होते हैं कि जिनका गुजर ही झूठी शहादतें देने पर होता है। सभी जानते हैं कि पुलिस उन को किस तरह से पैट्रोनाइज़ करती है। यह जो बिल है इस का आब्जैक्ट बुरा नहीं है मगर इस को अमली जामा पहनाने के लिये जो हथयार अपनाए जाते हैं उस सिलसिले में मैं हकूमत को चेतावनी देना चाहता हूं कि इस बात का हल ढूंढना निहायत ज़रूरी है कि मासूम लोगों पर झूठे केसिज़ फौइस्ट होने पर पाबन्दी लगे और कन्विक्शन हासिल करने के लिये पुलिस और ऐक्साइज़ का अमला उन पेट्र गवाहों की खिदमात हासिल न कर सकें जो कि इलाका में इस काम के लिये बदनाम हों, जो पुलिस के टाउट हों, जो उन के हैंचमेन हों, जो कि हर एक थाने में पड़े रहते हों।

इसी सिलसिले में जो ख्यालात आनरेबल मैम्बर कामरेड राम किशन ने ज़ाहिर किये हैं वह प्रैक्टीकेबल मालूम नहीं होते कि मुकद्दमा दूसरे ही ज़िला में किया जाए, रोहतक का केस हो और उस की पैरवी हो अम्बाला या करनाल में। यक न शुद दो शुद। एक तो केस ही झूठा हो और फिर वहां दूसरी जगह पैरवी करने जाए। एक तो करेला दूसरे नीम चढ़ा, डिप्टी स्पीकर साहिबा, यह काबले अमल चीज़ नहीं है। जिन लोगों के दिल में खौफोहरास है कि झूठी शहादतें बनाई जाती हैं और आर्डर कैंसल किए जाते हैं उन के लिए खास प्रबन्ध होने चाहिएं ताकि ऐसा न हो सके। मेरा यह सुझाव है कि जितने भी ऐसे केस हों उन का ट्रायल जुडीशल मैजिस्ट्रेट करें और इन केसों में अगर एक्साइज़ कमिश्नर को एप्वाइंट किया जाए तो बेहतर होगा।

पंडित भागीरथ लाल (पठानकोट) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, यह जो बिल हमारे सामने आनरेबल मिनिस्टर साहिब ने रखा है आज इस विधान सभा में यह पहले विधान परिषद् से पास हो चुका है। इसका मकसद बहुत ऊंचा है, इस लिये हमारा सब का कर्तव्य है कि इस बिल के मनशे को पूरा करने का यत्न करें। इस के मुताल्लिक कुछ बातें कही जा चुकी हैं। मैं केवल दो बातें अर्ज़ करना चाहता हूं। हमारे देश में यह बात किसी से छिपी नहीं कि यह जो बिल पेश हुआ है इस का प्रचार बहुत समय से है। रूड़ी मारका शराब को पीने में कोई फर्क नहीं ऐसा भी कहा गया है। (विघ्न) (सरदार गुरचरन सिंह : इसे तो खादर की शराब भी कहते हैं) इस समय मैं अर्ज़ कर रहा था कि गवर्नमेंट की यह मनशा है कि सज़ा ज्यादा कर दी जाए, पहले से दुगनी कर दी जाए, ताकि इसे रोका जा सके। सम्भव है कि यह रुक जाए इस तरीके से, लेकिन मैं इस सम्बन्ध में मित्तल साहिब से अर्ज़ करूंगा कि इस का प्रचार घर घर के अन्दर, गांव गांव के अन्दर, किया जाए कि शराब पीने वाले का क्या हशर होता है और उस की आखरी हालत क्या होती है ताकि लोगों की भावना को बदला जा सके। हमारे लोगों में एक ज़माना था जब इस तरह का प्रचार किया जाता था लेकिन आज इस बात का दुःख है कि धार्मिक बातों का

हमारे पास वक्त नहीं है। पहले हर जगह प्रचार होता था कि शराब पीने वाले की इस जन्म में ही नहीं बल्कि दूसरे जन्म में, परलोक में, भी दुर्दशा होगी। वह भांति भांति के नरकों में डाला जाएगा। और यहां पर लोग ऐसी चीजों से भय खाते थे। आज यह समझा जा रहा है कि वह बातें कुछ नहीं थीं। समय आएगा कि चक्कर खा कर हमें इस तरह के प्रचार की ओर ध्यान देना पड़ेगा। शराबी कभी अहिंसक नहीं होता था। शराबी को शराब पी कर कुछ न सूझता था। उन के अन्दर अगर प्रचार सच्चे मायनों में किया जाए तो इसे रोका जा सकता है। अगर आप शराब को रोकना चाहते हों तो घर घर के अन्दर इस बात का प्रचार किया जाए। कामरेड राम किशन ने ठीक कहा है कि मुहल्ला वाइज, गांव गांव में छोटी छोटी कमेटियां बना दी जाएं ताकि इस बात का प्रचार किया जाए। जो लोग इस बात को समझते हैं उन का यह कर्त्तव्य है कि इस चीज से दूर रहें।

दूसरी चीज इस में दंड की है। इस का समाधान दंड को बढ़ा कर करने से अच्छा यह हो कि लोगों में प्रचार किया जाए।

अफीम के बारे में सरकार ने जिस नीति को अपनाया उससे यह हुआ कि जो लोग पहले बहुत खाते थे वे अब आहिस्ता आहिस्ता छोड़ रहे हैं। ऐसे पच्चासों आदमी हैं कि जो पहले तीन तोले अफीम खाते थे अब 3 माशे पर आ गए हैं। तो यह भी एक तरीका है कि इस ढंग के शराब को रोका जाए कि धीरे धीरे लोग इसे छोड़ दें। दंड के बारे में जो यह बिल हाउस में लाया गया है और कानून की शक्ल लेने वाला है इस के साथ साथ अगर हम गांव गांव के अन्दर प्रचार करें और लोगों को बताएं कि शराब कितना नुक्सान देती है तो लोगों का ध्यान इस तरफ लगाया जा सकता है।

फिर यह भी बताया जाए कि शराब के अन्दर कितनी और चीजें पड़ती हैं, स्पिरिट पड़ती है, जिस की ओर भी सरकार को ध्यान देना चाहिए और इन चीजों के बारे में भी जो कटाक्ष होता है वह भी दूर करना चाहिए। मैं तो यह चाहता हूं कि अगर किसी ओर से भी इस सम्बन्ध में अच्छी बात आए तो उसे मान लेना चाहिए चाहे चौधरी देवी लाल की ओर से क्यों न आए। हर अच्छी चीज को ग्रहण कर लेना चाहिए और बिना किसी झिझक के अपना लेना चाहिए, मान लेना चाहिए।

फिर एक और बात हम ने देखी है और यहां पर कही भी गई है। सब से बड़ी बात है और सच्ची भी प्रतीत होती है कि अफीम को बेचने में ऐसे लोगों का हाथ है जो सरकार के काबू में नहीं हैं या सरकार उन्हें काबू नहीं करना चाहती। (विघ्न) (प्रशंसा) अगर ऐसी बात है तो हमें उन को काबू करना चाहिए और अगर काबू से बाहिर हैं तो इस तरफ ध्यान दिया जाए। अगर आप जानना चाहते हैं तो मैं गुरदासपुर डिस्ट्रिक्ट के अन्दर आप को बता सकता हूं कि अफीम कहां कहां पर बिकती है। अगर गवर्नमेंट जानना चाहती है तो मैं सोर्सिज बतला सकता हूं। (विघ्न) मैं इन के साथ हूं और गवर्नमेंट का ध्यान इस तरफ दिलाना चाहता हूं। शराब को बन्द करने के लिये अच्छा माहौल पैदा करने की जरूरत है। लोगों की जेबें खाली हो जाती हैं और नौजवान डिवैलपमेंट के काम में या दूसरे अच्छे कामों में तभी लगाए जा सकते हैं अगर उन्हें शराब से नजात दिलाई जाए। इस के और भी कई नुक्स हैं कि कत्ल होते हैं और दूसरे इस तरह के कई जुर्म होते हैं। इस लिये हमें एक ढंग ट्राई करना चाहिए ताकि देखें कि हम

[पंडित भगीरथ लाल]
कितने कामयाब होते हैं । यह बात यहां पर कही गई और ठीक कही गई कि गैर मुलकों की इस के बारे में रिपोर्ट है कि यह शरीर का अंग बन जाता है और वह इसी तरह बन्द हो सकता है कि जगह जगह पर इस बात का प्रचार हो, मुहल्ला वाइज़ कमेटियां बनाई जाएं। इस के साथ ही मैं इस बिल का समर्थन करता हूं और आप का धन्यवाद करता हूं।

**चौधरी रिज़क राम** (राये) : डिप्टी स्पीकर महोदया, जहां तक इस तरमीमी बिल का सम्बन्ध है इस के ज़रिये से गवर्नमेंट ने यह कोशिश की है कि जहां पर शराब की नाजायज़ तौर पर सेल होती है वहां उस को बन्द किया जाये और अगर कोई शख्स दूसरी दफा इसी शराब के जुर्म में पकड़ा जाये तो उस के जुर्म की सजा ज़्यादा कर दी जाये। जहां तक गवर्नमेंट की इस मनशा और मनोरथ का ताल्लुक है, मैं समझता हूं कि हर एक मेम्बर इस बात से मुतफ़िक होगा कि यह सरकार का इरादा बहुत ही ऊंचा है इस की हिमायत भी की जानी लाज़मी है ।

मेरा ज़िला रोहतक एक ऐसा ज़िला है जहां कि कई सालों से प्रोहिबिशन है और शराब की बिक्री भी ममनूह है। मैं सारी स्टेट की बात नहीं कहना चाहता मगर ज़िला रोहतक के मुताल्लिक ही चंद एक बातें आप के सामने रखना चाहता हूं । मेरे ज़िले में प्रोहिबिशन होने के बावजूद भी इल्लिसिट डिस्टिलेशन इतनी है कि मैं बयान नहीं कर सकता एक एक गांव में और घर घर में खुल्लम खुल्ला शराब निकाली जाती है। सरकार के पास इसे बन्द करने का कोई इलाज नहीं है क्योंकि एक्साइज़ अफ़सर वहां पर खुद जाकर शराब के इस्तेमाल में शामिल होते हैं। कोई 2—4 घर इस कमाश के नहीं होते बल्कि बड़ी भारी तादाद में लोग देखे जाते हैं । एडमिनिस्ट्रेशन आज इस बात पर तुली हुई है कि नशाबन्दी की जाये। अफ़सरान और गवर्नमेंट बेशक नाजायज़ शराब को रोकने के लिये बड़ा काम कर रहे हैं मगर कामयाबी नहीं हुई । यह बात देखने में आई है कि जो लोग नाजायज़ शराब की कशीद करते हैं वह शराब के अलावा अफीम, पोस्त और भंग वगैरह नशीली चीज़ों को भी स्टोर करते हैं । मगर उन पर हाथ डालने से पुलिस के अफ़सर गुरेज़ करते हैं । यहां तक कि जानबूझ कर भी उन का बचाव किया जाता है । मैं मिनिस्टर महोदय से यह निवेदन करना चाहता हूं कि इस बात की जांच के लिये कोई एनक्वाइरी कमेटी बैठाई जाये जो एक साल के अंदर अपनी रिपोर्ट पेश करे। आज हम देखते हैं कि पुलिस के दलालों की मार्फत यह नशा की चीज़ें सप्लाई की जाती हैं और कई जगह पर बाकायदा तौर पर पुलिस वाले खुद शराब रख कर झूठे केस बनाते हैं। इस किस्म के केस मेरे नोटिस में आये हैं और मेरा ज़ाती तजरुबा है। लोग पुलिस की मार्फत शराब बेचते हैं और खुद पुलिस के अफसरान लोगों से शराब हासिल करके पीते हैं, रोज़ाना उन के साथ बैठते हैं, अगर उन के नोटिस में भी कोई बात लाई जाये तो कोई परवाह नहीं करते। उन को पकड़ाने की या उन पर हाथ डालने की किसी की हिम्मत नहीं पड़ती। मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि अगर सज़ा ज़्यादा भी कर दी जाये तो इस का detrimental इफ़ैक्ट पड़ता है; क्योंकि अगर एक कत्ल के मुकद्दमा में किसी को सजा हो जाये तो उस को इस बात का तो अहसास होता

है कि उसने कत्ल किया था लेकिन अगर कोई शराब की बोतल अंदर रख कर किसी को पकड़ा देता है तो इस कानून के नाजायज़ इस्तेमाल का भी डर है । झूठा मुकद्दमा, जब गवाहों ने बयान दे दिया कि इस ने शराब बेची है, आसानी से हर शख्स पर बनाया जा सकता है। अगर किसी से बदला ही लेना हो तो इतनी ही बात कहनी होती है कि जी हां इस के घर से शराब निकली है। इसलिये मैं वज़ीर साहिब से अनुरोध करूंगा कि इस काम के लिये गवर्नमेंट को अपने ऊपर ज़िम्मेदारी लेनी चाहिये। सरकार को इस बात का भी अहसास है कि अगर कोई दोबारा पकड़ा जाये तो इस बुरे काम से नफरत करवाने के लिये यह भी कर दिया है कि उस की सज़ा दुगनी कर दी जाये। मगर इस से यह भी हो सकता है कि कोई बेगुनाह आदमी ही फंसा दिया जाये। पुलिस के अफसरान ऐसी प्रोवीयन्ज़ ठीक तरह यूज़ नहीं करते ऐब्यूज़ करते हैं । ज़िला रोहतक के मुताल्लिक मैं कह सकता हूं कि शराब और दूसरी नशे की चीज़ें हासिल करने के लिये उन्होंने पुलिस के अफ़सरान से मिल कर बाकायदा तौर पर गैंग्ज़ बनाये हुए हैं । मैं यह बात दावे से कहता हूं कि अदालतों में जितने केस आते हैं वह उन लोगों के नहीं आते जो नशे की चीज़ों से डील करते हैं । ऐसे आदमी फंसाये जाते हैं जिन्होंने कि शराब या नशे वाली चीज़ को कभी देखा भी नहीं होता और ऐसे आदमियों को सज़ा दी जाती है। जो लोग घर पर कशीद करते हैं उन को पूछा तक नहीं जाता । एक दफ़ा एक पुलिस अफ़सर ने कोशिश की थी कि जो नाजायज़ शराब की बोतलें रखते हैं उन पर हाथ डाला जाये लेकिन पुलिस के ऊपर लोगों ने मुकद्दमे बनाये । इस से पहले पुलिस के सिपाहियों को पकड़ कर एक मकान में डाल दिया गया और पुलिस के सिपाहियों को पीटा गया। मुकद्दमे में उस शख्स को सज़ा दिलाने की कोशिश की मगर उस का कुछ नहीं हुआ और वह बरी हो गया। आज भी ऐसी हालत है कि पुलिस हिम्मत नहीं कर सकती, एक्साइज़ का स्टाफ हिम्मत नहीं कर सकता उन को नाजायज़ काम करने से रोकने की। यह बात मैं दावे के साथ कह सकता हूं कि अफसरान इन से डरते हैं। मैं यहां पर यह बात क्लीयर कर देना चाहता हूं कि जब तक इन अशखास को काबू नहीं किया जाता नशा बन्दी का काम नहीं हो सकेगा। मैं एक मिसाल दूं कि एक आदमी ने तेज़ाब डाल कर किसी को जला दिया। उस पर 307 का मुकद्दमा चलाया गया लेकिन यह शख्स पुलिस बैरेक्स में ही मर गया मगर किसी ने उस को 302 में गिरफ़्तार करने की कोशिश नहीं की। किसी की हिम्मत भला कैसे हो सकती थी जब कि गांव में उन का सब पर दबाव है। आज ऐसे लोगों की दहशत-अंगेज़ी की वजह से कस्बा के लोगों की बहुत ही बुरी हालत है। मैं मंत्री महोदय से निहायत अदब के साथ अर्ज़ करना चाहता हूं कि जहां वह इतने बड़े मकसद को लेकर इस तरमीमी बिल को लाये हैं वहां यह भी देखना है कि जो मशीनरी इस काम के इन्सदाद के लिये लगाई जायेगी वह ग़रीब और बेकस लोगों का इन जाबर लोगों से बचाव करने के काबल भी होगी या कि नहीं या इन पर और भी अत्याचार होगा। अगर ऐसे ही नशाबन्दी की कार्रवाई जारी रही तो यह हरगिज़ खत्म नहीं हो सकेगी। इस लिये मेरी तो यही इल्तजा है कि एक तरफ तो सज़ा बढ़ाने का कानून पास कर दिया जाये और दूसरी तरफ जो गुनाहगार हैं उन को ही फंसाया जाये और उन के खिलाफ़ ही

[चौधरी रिज़क राम]
कार्रवाई की जाये । अगर वह सही मायनों में, जैसा कि इस कानून की मनशा है, इसे चलाना ही चाहते हैं तो वाकई वह मुबारिकबाद के मुस्तहक हैं।

मैं एक बात और कहने की इजाज़त चाहूंगा । ज़िला रोहतक में प्रोहिबिशन की बात लीजिए। मैं पूछना चाहता हूं कि क्या कभी मंत्री महोदय ने इस बात की तरफ ध्यान दिया कि जो अफ़सर वहां पर तैनात होते आए हैं उन को शराबनोशी की आदत होती है या नहीं ? मंत्री साहिब ने तो ध्यान नहीं दिया होगा लेकिन मुझे पता है कि जो अफसरान वहां जाते हैं वह शराब पीते हैं और पुलिस के सिपाहियों की मार्फत शराब मंगाते हैं और फिर पीते हैं । जब यह हकीक़त है तो फिर आप उन से यह कैसे तवक्को कर सकते हैं कि वह शराबबन्दी करेंगे । आप इस को बन्द करने के लिये एक कमेटी बनाएं तो मूअक्कूल काम हो सकता है। इस दिशा में वज़ीर साहिब को सालिड कदम उठाने चाहिएं।

**श्री मंगल सैन** (रोहतक) : मुझे इस बात की बड़ी खुशी है कि मेरे हलके के दो आनरेबल मैम्बर साहिबान ने बड़े फख्र के साथ इस हाउस में यह बताने की कोशिश की है कि सरकार ने एक खास ज़िले को सिलैक्ट किया है कि वहां पर सब से पहले रामराज्य स्थापित किया जाएगा । जो दो मैम्बर बोले हैं वे लीडिंग लाइर्ज़ भी हैं । उन के सामने शराब के केसिज़ की बातें तकरीबन रोज़ ही आती हैं । हमारे वज़ीर मुतालिलका श्री राम सरन चंद मित्तल जी का कम्पलीट प्रोहिबिशन का उद्देश्य बड़ा नेक है, यह कहने में मुझे कोई संकोच नहीं और मैं इस बिल का स्वागत करता हूं । लेकिन वज़ीर साहिब नहीं जानते कि काम तो नेक कर रहे हैं पर उन की मजबूरियां कई हैं, क्योंकि इस काम को करने वाले जो नाजायज़ तौर पर भट्ठियों में शराब उतारते हैं, वे लम्बे हाथों वाले होते हैं। मुझे याद है जब मैं छोटा था तो कांग्रेस वालों के हाथों में वही तिरंगा होता था जिस के ऊपर महात्मा जी के चरखे का निशान होता था और उस झंडे के नीचे खड़े हो कर लोग नारे लगाते थे कि शराब बन्द करना हमारा पहला फर्ज़ है और कोई भी नागरिक शराब के ठेकों पर नहीं जाएगा। मुझे बड़ी खुशी होती थी कि यह महात्मा गांधी के अनुयायी कुछ अच्छा काम कर रहे हैं, लेकिन आज बड़े दुःख के साथ कहना पड़ता है कि वही पवित्र तिरंगा झंडा आज शराब के ठेकों पर लहराता हुआ नज़र आता है ।

**उपाध्यक्षा** : आपने किस शराब के ठेके पर यह झंडा देखा ? (The hon. Member my please state the name of the wine shop at which he saw the flag.)

**श्री मंगल सैन** : पानीपत, जींद, और इलैक्शन के दौरान तो करनाल की डिस्टिलरी पर भी लहराता हुआ देखा ।

**चौधरी राम सिंह** : जनाब डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं आप को बिल्कुल सही इनफरमेशन दे रहा हूं कि इस वक्त भी यह झंडा जींद के ठेके पर लहरा रहा है।

**उपाध्यक्षा** : आप बैठिए । (The hon. Member may please resume his seat.)

**मंगल सैन** : मेरा कहने का मतलब यही है, मैडम, कि जिस पवित्र झंडे को लेकर हमारे बुजुर्ग पवित्र काम करते थे, वही झंडा शराब के ठेकों पर लहराता है। अब मैं दूसरी बात करता हूं कि इस बिल में यह दर्ज है कि कोई पहले जुर्म करेगा तो उसे इतनी सज़ा मिलेगी और फिर दोबारा करेगा तो उसको और ज़्यादा सज़ा मिलेगी। मैं कहना चाहता हूं कि लोग सज़ा से नहीं डरा करते, न सज़ा के कारण शराब बन्द ही होगी। उस के लिये तो एक खास प्रकार की ऐजुकेशन चाहिए और उस प्रकार का मुल्क में माहौल बनाना चाहिए। पहले हम सोचा करते थे कि यह जो समाज में दुर्गुण फैले हुए हैं यह शायद अंग्रेजों के कारण हैं लेकिन आज आजाद हुए हमें 15 साल से ज्यादा हो गए फिर भी जब यह दुर्गुण बढ़ते ही नज़र आते हैं तो इस का कारण कुछ और लगता है। और मुझे तो इस देश की लीडरशिप का दोष नज़र आता है। एक दोष सिनेमाओं का भी है क्योंकि चाहे शादियां हों चाहे पब्लिक मीटिंग्ज़ हों, सब जगह ऐसे रिकार्ड बजते हैं, कि मैं ने पीना सीख लिया है। तो, डिप्टी स्पीकर साहिबा, इस देश के बच्चों पर क्या असर पड़ेगा आप ही सोच लीजिये। मैं कुछ कहना चाहता था डाक्टर भार्गव साहब की मौजूदगी में लेकिन उन की तबियत कुछ अलील थी और वह चले गए। मेरे मोटिव बड़े साफ हैं। मैं किसी के बारे में ऐसी वैसी बात नहीं कहता। मैं जानना चाहता हूं कि लोगों का मौरल ऊंचा करने के लिये क्या सरकार ने कभी पाबन्दी लगाई कि कोई इस तरह के बेहूदा रिकार्ड न लगाए। बाकायदा पोस्टर दिखाए जाते हैं जिन्हें बयान करना शर्म की बात है। हमारे बजुर्गों ने जो अच्छी बातें की हैं और हमारी आने वाली सन्तान को ठीक दिशा में ले जा सकती है उन का हमारी सरकार ने कोई प्रचार नहीं किया। हमारी गवर्नमेंट ने जो सिलेबस मुकर्रर किया हुआ है उस से सिर्फ अक्षर ज्ञान ही हो सकता है। लाइफ के लिये जो बेसिक चीज़ें होती हैं उन की ओर ध्यान नहीं दिया जाता। यह बात कोई नहीं सोचता कि लोगों का कैरैक्टर किस प्रकार गिर रहा है। डिप्टी स्पीकर साहिबा, अगर मैं बात कहूं तो यह शायद समझेंगे कि आपोज़ीशन वाले ऐसे ही बातें कहते रहते हैं। लेकिन मैं यह निवेदन करना चाहता हूं कि यहां पर कामरेड राम किशन जी ने भी यह महसूस किया और अपनी स्पीच में कहा था कि अगर स्टूडेंट्स कम्युनिटी के अंदर, जो कि देश की स्पाइनल कौर्ड हैं उन का कैरैक्टर नीचे को जाने लग जाए तो इस से बढ़ कर क्या बदकिस्मती हो सकती है? यहां पर जब सवाल पूछे जाएं तो कहा जाता है कि सरकार शराब बन्दी कर रही है और हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब कहने को तो कह देते हैं कि मैं एक वक्त में प्रोहिबिशन कर दूंगा, लेकिन तीन दिन पहले मैं जींद में था, वहां पर लोग मुझे कहने लगे कि पंजाब सरकार बड़ी अजीब है, एक तरफ तो आए दिन हमारे सी. एम. साहिब एलान कर देते हैं कि हम एक ही दिन में प्रोहिबिशन कर देंगे और दूसरी तरफ मैजिस्ट्रेट साहिब को कह देते हैं कि आज ठेका नीलाम होना है। इस के अलावा डिप्टी स्पीकर साहिबा यहां पर बहुत से मेम्बर साहिबान ने बताया है कि जो ठेके वाले होते हैं वह किस तरीके से गड़बड़ करते हैं। वह असली शराब भी लोगों को नहीं देते। पानीपत और करनाल के जो ठेकेदार थे वह कहते सुने गए हैं कि हम हेराफेरी करते थक गये हैं लेकिन कोटा पूरा नहीं मिलता। वहां पर जबरदस्ती महकमे वालों ने ठेका उन के माथे मढ़ दिया। वह कह रहे थे कि हम ब्लैक करते करते थक गए हैं लेकिन हमारा घाटा पूरा नहीं होता। तो मैं निवेदन करना

[श्री मंगल सैन]

चाहता हूं कि हमारी सरकार खुद सिन्सीयर नहीं है। मुझे तो पता भी नहीं कि शराब का स्वाद कैसा होता है क्योंकि मैं ने कभी आज तक इसे टेस्ट नहीं किया। हम चाहते हैं कि इस की प्रोहिबिशन होनी चाहिए लेकिन जब तक बन्द नहीं होती तब तक बाकी जो खराबियां हैं उन को दूर करने का वज़ीर साहिब यत्न करें। बस इतना कह कर मैं बैठता हूं ।

**ਕਾਮਰੇਡ ਜੰਗੀਰ ਸਿੰਘ ਜੋਗਾ** (ਤਲਵੰਡੀ ਸਾਬੋ) : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਜਿਹੜਾ ਅਮੈਂਡਿੰਗ ਬਿਲ ਲਿਆਂਦਾ ਗਿਆ ਹੈ ਇਸ ਦੀ ਖਾਹਿਸ਼ ਨੇਕ ਹੈ । ਲੇਕਿਨ ਇਸ ਦੇ ਰਾਹੀਂ ਜਿਹੜਾ ਕਦਮ ਚੁਕਿਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਉਹ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਸ਼ਰਾਬ ਦੀ ਬੰਦਸ਼ ਵਲ ਨਹੀਂ ਲੈ ਜਾਂਦਾ। ਇਸ ਦੇ ਕੁਝ ਕਾਰਣ ਹਨ ਜੋ ਮੈਂ ਇਥੇ ਦੱਸਣੇ ਜ਼ਰੂਰੀ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ । ਇਸ ਸਾਲ ਸਾਡੇ ਜ਼ਿਲ੍ਹੇ ਦੇ ਵਿਚ ਪਿਛਲੇ ਠੇਕੇ ਸਾਰੇ ਸਸਪੈਂਡ ਕਰਕੇ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਮੁੜਕੇ ਉਹ ਠੇਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਦਿੱਤੇ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਅਫ਼ੀਮ ਦੇ ਠੇਕੇ ਪਹਿਲੇ ਘਰਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਬਣਾਏ ਹੋਏ ਸੀ । ਅਸੀਂ ਦੇਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ਅੱਜ ਸ਼ਰਾਬ ਦਾ ਠੇਕਾ ਉਹ ਲੈਂਦਾ ਹੈ ਜਿਹੜਾ ਅਫ਼ੀਮ ਵੇਚੇ । ਅਗਰ ਠੇਕੇਦਾਰਾਂ ਦੀ ਇਕ ਇਕ ਦੀ ਤਲਾਸ਼ੀ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕੋਲੋਂ ਲਾਜ਼ਮੀ ਤੌਰ ਤੇ ਅਫ਼ੀਮ ਨਿਕਲੇਗੀ । ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਜਦੋਂ ਠੇਕੇਦਾਰਾਂ ਨੂੰ ਸ਼ਰਾਬ ਮਹਿੰਗੀ ਪੈਂਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਉਹ ਟਿੰਕਚਰ ਮਿਲਾ ਕੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਪਲਾਉਂਦੇ ਹਨ ਜਿਸ ਦੇ ਕਾਰਣ ਕਈ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਮੌਤ ਹੋ ਜਾਂਦੀ ਹੈ । ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ, ਤਲਵੰਡੀ ਸਾਬੋ ਦੀ ਗੱਲ ਹੈ ਉਥੇ ਠੇਕੇਦਾਰ ਨੇ ਟਿੰਕਚਰ ਵਾਲੀ ਸ਼ਰਾਬ ਪਿਲਾ ਕੇ ਛੇ ਆਦਮੀ ਤੁਰਤ ਹੀ ਮਾਰ ਦਿੱਤੇ ਸੀ । ਉਹ ਲੋਕ ਆਪਣੇ ਘਾਟੇ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਕਰਨ ਲਈ ਸ਼ਰਾਬ ਦੇ ਵਿਚ ਜ਼ਹਿਰਾਂ ਦੀ ਮਿਲਾਵਟ ਕਰਕੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਮਾਰ ਦਿੰਦੇ ਹਨ । ਮੈਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਥਾਂ ਥਾਂ ਦੀ ਮਿਸਾਲ ਦੇ ਸਕਦਾ ਹਾਂ । ਜਿਤਨੇ ਗੈਲਨ ਇਹ ਦਿੰਦੇ ਹਨ ਉਸ ਦੇ ਹਿਸਾਬ ਨਾਲ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ 15 ਰੁਪਏ ਫੀ ਬੋਤਲ ਘਰ ਪੈਂਦੀ ਹੈ । ਫੇਰ ਉਹ ਘਟ ਰੇਟ ਤੇ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਵੇਚ ਸਕਦੇ ਹਨ ? ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਜ਼ਹਿਰ ਪਾਉਣ ਤੋਂ ਰੋਕਣ ਤਾਕਿ ਲੋਕਾਂ ਦੀਆਂ ਮੌਤਾਂ ਨਾ ਹੋਣ ਔਰ ਲੋਕ ਆਪਣੇ ਘਰਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਵੀ ਨਾਜਾਇਜ਼ ਸ਼ਰਾਬ ਨਾ ਕਸ਼ੀਦ ਕਰਨ । ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਠੇਕਿਆਂ ਨੂੰ ਬੰਦ ਤਾਂ ਕਰਦੀ ਨਹੀਂ ਕਿਉਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕਰੋੜਾਂ ਰੁਪਿਆ ਦੀ ਆਮਦਨ ਹੈ । ਪੈਪਸੂ ਦੇ ਵਿਚੋਂ ਮੈਂ ਹੀ ਇਕ ਆਦਮੀ ਹਾਂ ਜਿਹੜਾ ਸਭ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਠੇਕਿਆਂ ਦੇ ਤੋੜਨ ਦੀ ਲਹਿਰ ਦੇ ਵਿਚ ਕੈਦ ਹੋਇਆ ਸਾਂ, ਲੇਕਿਨ ਅਫਸੋਸ ਦੀ ਗੱਲ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਸ਼ਰਾਬ-ਬੰਦੀ ਕਰਨ ਲਈ ਤਿਆਰ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੀ । ਸਾਡੇ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਇਕ ਬਿਆਨ ਵਿਚ ਕਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਇਕ ਦਿਨ ਦੇ ਵਿਚ ਸ਼ਰਾਬ ਬੰਦ ਕਰ ਦਿੱਤੀ ਜਾਵੇਗੀ । ਲੇਕਿਨ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਬੰਬਈ ਦੇ ਵਿਚ ਪ੍ਰੋਹਿਬੀਸ਼ਨ ਹੋਣ ਦੇ ਬਾਵਜੂਦ ਵੀ ਅੱਜ ਸ਼ਰਾਬ ਆਮ ਵਿਕਦੀ ਹੈ । ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਵਿਚ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਅਫ਼ੀਮ ਬੰਦ ਕੀਤੀ ਮਗਰ ਅੱਜ ਠੇਕਿਆਂ ਦੀ ਬਜਾਏ ਅਫ਼ੀਮ ਘਰ ਘਰ ਵਿਕਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਜਿਹੜਾ ਐਕਸਾਈਜ਼ ਦਾ ਮਹਿਕਮਾ ਹੈ ਇਹ ਇਤਨਾ ਕੁਰਪਟ ਹੈ ਕਿ ਜਿਸ ਦਾ ਕੋਈ ਹਿਸਾਬ ਨਹੀਂ । ਜਿਹੜੇ ਠੇਕੇਦਾਰ ਸ਼ਰਾਬ ਦੇ ਵਿਚ ਮਿਲਾਵਟ ਕਰਦੇ ਹਨ ਜਾਂ ਦੂਸਰੇ ਜੋ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਸ਼ਰਾਬ ਕਢਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਐਕਸਾਈਜ਼ ਸਬ-ਇਨਸਪੈਕਟਰ ਨੇ ਹਿੱਸਾ ਕੀਤਾ ਹੋਇਆ ਹੁੰਦਾ ਹੈ । ਸੌ ਦੋ ਸੌ ਆਦਮੀ ਦੀ ਸ਼ਰਾਬ ਫੜ ਕੇ ਉਹ ਚਲਾਨ ਮੁਸ਼ਕਲ ਨਾਲ ਇਕ ਅੱਧੇ ਆਦਮੀ ਦਾ ਹੀ ਕਰਦੇ ਹਨ, ਬਾਕੀਆਂ ਨੂੰ ਛੱਡ ਦਿੰਦੇ ਹਨ।

ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਇਹ ਜੋ ਕੈਦ ਵਧਾਉਣ ਲਈ ਅਮੈਂਡਮੈਂਟ ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ ਇਸ ਦਾ ਕੁਝ ਫਾਇਦਾ ਨਹੀਂ। ਤੁਹਾਨੂੰ ਇਹ ਪਤਾ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਫਾਂਸੀ ਦੀ ਸਜ਼ਾ ਨੂੰ ਮਨਸੂਖ ਕਰਨ ਲਈ ਰਾਏ ਆਮਾ ਲਈ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ। ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਕਮੀਸ਼ਨ ਨੇ ਫਾਰਮ ਇੱਸ਼ੂ ਕੀਤੇ ਹਨ।

5 0 P. M.

ਇਸ ਕਰਕੇ ਜਿਸ ਬੀਮਾਰੀ ਦਾ ਤੁਸੀਂ ਇਲਾਜ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹੋ ਉਹ ਕੈਦ ਦੇ ਨਾਲ ਨਹੀਂ ਹਟ ਸਕਦੀ। ਇਹ ਤਾਂ ਹਟ ਸਕਦੀ ਹੈ ਜੇ ਤੁਸੀਂ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਮੌਰਲ ਉੱਚਾ ਕਰਨ ਦੇ ਜਤਨ ਕਰੋਗੇ ਅਤੇ ਉਹ ਤਦ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਜੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਸਮਝਾਇਆ ਜਾਵੇ। ਇਸ ਦਾ ਹਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਸਮਝਾਇਆ ਜਾਵੇ ਕਿ ਸ਼ਰਾਬ ਪੀਣਾ ਬੁਰੀ ਚੀਜ਼ ਹੈ। ਕਾਂਗਰਸ ਦੇ ਜੋ ਆਦਰਸ਼ ਪਹਿਲਾਂ ਸੀ ਉਹ ਹੁਣ ਨਹੀਂ ਰਹੇ ਹਨ। ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਜਲਸੇ ਕਰਦੇ ਹਨ..............

**ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ**: ਤੁਸੀਂ ਵੀ ਪਿਕਟਿੰਗ ਕਰਦੇ ਰਹੇ ਹੋ ਹੁਣ ਵੀ ਪਰਚਾਰ ਕਰੋ।

(The hon. Member has been resorting to picketing. He should do the propaganda work now.)

**ਕਾਮਰੇਡ ਜੰਗੀਰ ਸਿੰਘ ਜੋਗਾ**: ਮੈਂ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕੋਈ ਠੋਸ ਕਦਮ ਉਠਾਏ ਜਾਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ, ਨਿਰਾ ਕੈਦ ਨਾਲ ਹੀ ਇਹ ਮਸਲਾ ਹਲ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗਾ। ਬੇਗੁਨਾਹ ਫਸ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸਜ਼ਾ ਮਿਲ ਜਾਂਦੀ ਹੈ। ਜੋ ਗੁਨਾਹ ਗਾਰ ਹਨ ਉਹ ਚੂੰਕਿ ਪੈਸੇ ਵਾਲੇ ਹੁੰਦੇ ਹਨ ਇਸ ਲਈ ਛੁਟ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਪੈਸੇ ਦੇ ਜ਼ੋਰ ਨਾਲ। (ਘੰਟੀ) ਦੂਸਰੀ ਅਰਜ਼ ਮੈਂ ਇਹ ਕਰਨੀ ਹੈ ਕਿ ਮੈਨੂੰ ਜ਼ਾਤੀ ਇਲਮ ਵੀ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਮਹਿਕਮੇ ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਕੁਰਪਸ਼ਨ ਹੈ। ਚਾਹੇ ਠੇਕਿਆਂ ਦੀ ਬੋਲੀ ਦੇਣ ਵਾਲੇ ਹੋਣ ਚਾਹੇ ਇਨਸਪੈਕਟਰ ਹੋਣ, ਸਾਰੇ ਖੂਬ ਪੈਸੇ ਲੈਂਦੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਇਸ ਪਾਸੇ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਦਾ ਧਿਆਨ ਦਿਲਾਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਪਿੰਡਾਂ ਵਾਲੇ ਮਿਲ ਕੇ ਠੇਕੇ ਲੈ ਲੈਂਦੇ ਹਨ। ਉਹ ਪਹਿਲਾਂ ਹੀ ਦਾਰੋਗੇ ਨੂੰ ਮਿਲ ਕੇ ਪੈਸੇ ਦੇ ਦਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਬੋਲੀ ਛੇਤੀ ਤੋੜ ਦੇਵੀਂ। ਉਹ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਰਦਾ ਹੈ ਤੇ ਪੈਸੇ ਖਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਇਤਨੀ ਕੁਰਪਸ਼ਨ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ ਕਿ ਜਿਸ ਦਾ ਲੇਖਾ ਹੀ ਨਹੀਂ। ਮੈਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕੈਦਾਂ ਵਧਾਉਣ ਨਾਲ ਨਾਜਾਇਜ਼ ਸ਼ਰਾਬ ਬੰਦ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗੀ। ਕਾਂਗਰਸ ਪਾਰਟੀ ਬਹੁਤ ਵੱਡੀ ਪਾਰਟੀ ਹੈ। ਇਸ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਸਮਝਾਵੇ ਕਿ ਸ਼ਰਾਬ ਨਾ ਪੀਤੀ ਜਾਏ।

**ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ**: ਤੁਸੀਂ ਵੀ ਤੁਆਵਨ ਕਰੋ। (The hon. Member should extend co-operation.)

**ਕਾਮਰੇਡ ਜੰਗੀਰ ਸਿੰਘ ਜੋਗਾ**: ਅਸੀਂ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਹਾਂ, ਲੇਕਿਨ ਇਹ ਵੱਡੀ ਪਾਰਟੀ ਹੈ, ਇਸ ਨੂੰ ਅਗੇ ਲਗਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੁਲਿਸ ਵੀ ਖੂਬ ਹੱਥ ਰੰਗ ਰਹੀ ਹੈ। ਪੁਲਿਸ ਵਾਲੇ ਵੀ ਪੈਸੇ ਲੈ ਕੇ ਛੱਡ ਦਿੰਦੇ ਹਨ। ਉਹ ਤਾਂ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਕੋਈ ਪਕੜਿਆ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਪੈਸੇ ਮਿਲਣ। ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਐਸੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਕਾਨੂੰਨਾਂ ਨਾਲ ਨਹੀਂ ਰੁਕਦੀਆਂ। ਜਦੋਂ ਤੱਕ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਦਿਲਾਂ ਵਿਚ ਨਫਰਤ ਨਾ ਪੈਦਾ ਕੀਤੀ ਜਾਏ ਇਹ ਬੰਦ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕੇਗੀ। ਲੋੜ ਇਸ ਗੱਲ ਦੀ ਹੈ ਕਿ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਸਮਝਾਇਆ ਜਾਏ

[ਕਾਮਰੇਡ ਜੰਗੀਰ ਸਿੰਘ ਜੋਗਾ]

ਕਿ ਇਹ ਬਹੁਤ ਬੁਰੀ ਚੀਜ਼ ਹੈ, ਸਿਰਾ ਕਾਨੂੰਨਾਂ ਨਾਲ ਹੀ ਇਹ ਚੀਜ਼ ਨਹੀਂ ਰੁਕੇਗੀ । ਇਸ ਲਈ ਲੋਕਾਂ ਵਿਚ ਪਰਚਾਰ ਕਰੋ ਕਿ ਉਹ ਸ਼ਰਾਬ ਨਾ ਪੀਣ ।

**कामरेड राम प्यारा** (करनाल) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, यह जो बिल पेश किया गया है इस के आब्जैक्ट्स एंड रीज़न्ज में दो चीजें लिखी हैं कि एक तो इल्लिसिट डिस्टिलेशन को बन्द करने के लिये और दूसरे प्रोहिबिशन करने के लिये यह बिल ला कर सज़ा बढ़ाई जा रही है। चौधरी रिज़क राम जी ने भी कुछ वाक्यात यहां पर बताए हैं और मैं उन की ताईद करने के लिये खड़ा हुआ हूं । इस चीज़ को डील करने के लिये तीन अजेन्सियां हैं। सब से पहले एक्साइज़ वाले, दूसरे पुलिस की प्रासीक्यूटिंग एजेन्सी और तीसरे मैजिस्ट्रेट जो ट्राई करते हैं । इन तीनों अजेन्सियों में बहुत थोड़े ऐसे होंगे जो खुद शराब नहीं पीते । यह बात एक दफा नहीं कई दफा सरकार के ध्यान में लाई गई है। मैं ने एक दफा एक मैजिस्ट्रेट से पूछा कि आप ऐसे केसों को बरी क्यों कर देते हो। उसने कहा कि रात को तो हम खुद पीते हैं, अगर सुबह फैसला करते वक्त रात की बात को भूल जाएं तो अच्छी बात नहीं है ।

**डिप्टी स्पीकर** : वह मैजिस्ट्रेट भी अच्छा है जो आप को ऐसी बातें बता देता है।
(He must be a strange man who discloses such things to the hon. Member.)

**कामरेड राम प्यारा** : उनको जो प्राइवेट तौर पर हुक्म मिलते हैं वह भी मुझे बता देते हैं। ऐसी बात नहीं है। गवर्नमैंट खुद मानती है कि इल्लिसिट डिस्टिलेशन बढ़ी है और मैं इन की दाद देता हूं कि इन्होंने इस कमज़ोरी का एतराफ किया है कि जैसे जैसे कानून बनाए वैसे वैसे यह मर्ज़ बढ़ता गया। सवाल पैदा होता है कि यह बन्द क्यों नहीं होती और आया यह कानून बनाने से ही बन्द हो जाएगी या लोगों को एजुकेट करने से? सब से पहली बात तो यह होनी चाहिए कि अगर यह शराब बन्द करनी है तो पैट्रोनेज बन्द हो । अभी चौधरी रिज़क राम जी ने कहा था कि उन के ऊपर हाथ डालने की कोई जुर्रत नहीं करता । अगर सरकार इन वाक्यात से इग्नोरैंट है कि किस किस ने टैरर क्रियेट किया हुआ है तो यह इन को शोभा नहीं देता। कुछ बार्डर के ज़िले ऐसे हैं जहां पर इल्लिसिट डिस्टिलेशन इन्तहा पर है। मुझे पिछले साल ज़िला फिरोज़पुर और अमृतसर में स्टेट लैंड ऐप्रूवल कमेटी के साथ जाना पड़ा और हम पाकां गांव में ज़मीन देखने गए। जब हम ज़मीनें देख रहे थे तो हमें वहां पर पांच स्माल स्केल डिस्टिलरीज़ मिलीं। जब मैं ने पूछा कि इतनी कशीद क्यों करते हो तो उन्होंने कहा कि पाकां की शराब तो रेडियो पर भी आ चुकी है कि बहुत बढ़िया है। मेरे ज़िला में खुद रोज़ केस पकड़े जाते हैं लेकिन कोई बन्दोबस्त नहीं होता। जो हमारे अख्लाक की कदरें थीं जिनकी बिना पर शराब कम इस्तेमाल होती थी वह खत्म हो गई हैं। अभी चौधरी रिज़क राम ने भी कहा था कि कोई शरीफ आदमी इन केसों में गवाही देने के लिये नहीं आता । अगर गवाहों को कोई प्रोटैक्शन मिले तभी तो कोई आगे आए । गवाह भी आ जाए तो भी बरी हो जाते हैं । करनाल में एक बड़ी तगड़ी पार्टी थी जिनके ऊपर गवाही

